**Calm. Peaceful. Placid. Serene. Tranquil.**

calm : जिसमें किसी प्रकार की अशान्ति या क्षोभ न हो; शान्त ।

peaceful : अव्यवस्था से रहित; शान्तिपूर्ण ।

placid : स्वभाव से शान्त रहने तथा आवेश या उमंग में न आनेवाला; शान्तात्मा ।

serene : शान्त तथा प्रसन्न रहनेवाला ।

tranquil : स्थायी शान्ति से युक्त; प्रशान्त ।

**Campaign** *see* **Battle.**

**Can. May.**

can : कर सकना; विशेषत: शारीरिक या मानसिक शक्ति के द्वारा ।

may : कर सकना; सम्भवतया अथवा अनुमति मिलने पर ।

**Cancel** *see* **Abolish.**

**Canon** *see* **Law.**

**Capable** *see* **Able.**

**Copious** *see* **Plentiful.**

**Capitulate** *see* **Yield.**

**Caprice. Crotchet. Vagary. Whim.**

caprice : मन में सहसा उठनेवाली तरंग; मौज ।

crotchet : ऐसी तरंग जिसमें किसी नगण्य बात के लिए बहुत बड़ा परिवर्तन चाहा जाए; सनक ।

vagary : ऐसी तरंग जिसके कारण काफ़ी खर्च करना पडे; झक ।

whim : ऐसी तरंग जो निकम्मी और विचित्र हो; खब्त ।

**Capricious** *see* **Inconstant.**

**Captivate** *see* **Attract.**

**Capture** *see* **Catch.**

**Carcass** *see* **Body.**

**Care. Anxiety. Concern. Solicitude. Worry.**

care : आशंका होने पर किसी की सुरक्षा-भावना के सम्बन्ध में होनेवाला सोच; ध्यान, फ़िक्र ।

anxiety : ऐसी सोच जिसमें भय आदि से मस्तिष्क क्षुब्ध हो रहा हो; चिन्ता ।

concern : किसी की रक्षा के निमित्त मन में होनेवाली बेचैनी; उद्विग्नता ।

solicitude : किसी के सुख-सुभीते का रखा जानेवाला ध्यान; खयाल, ध्यान ।

worry : ऐसी चिन्ता जिसमें घोर मानसिक कष्ट हो; दुश्चिन्ता ।

**Careful. Cautious. Circumspect. Discreet. Meticulous. Prudent. Scrupulous. Wary.**

careful : जो बड़े ध्यान से कोई काम करता हो; सावधान ।

cautious : जो भावी खतरे से बचने-बचाने के लिए सतर्क हो; चौकस ।

circumspect : हर प्रकार की परिस्थितियों में सावधान रहनेवाला; चौकन्ना ।

discreet : अवसर देखकर कार्य करनेवाला; जागरूक, होशियार ।

meticulous : ब्योरे की हर बात के प्रति सचेत रहनेवाला; अत्यधिक सतर्क ।

prudent : व्यावहारिक दृष्टि से सावधान; सयाना ।

scrupulous : हर बात की शुद्धता, सत्यता आदि का पूरा ध्यान रखनेवाला। सूक्ष्मदर्शी ।

wary : जो सशंकित होने के कारण सावधान हो; सजग ।

**Caress. Cuddle. Dandle. Fondle. Neck. Pet.**

caress : गले लगा, थप-थपा, चूमते या हाथ फेरते हुए प्यार प्रदर्शित करना ।

cuddle : (छोटे बच्चों को) गोद में लेकर प्यार करना ।

dandle : (छोटे बच्चों को) उछालते हुए प्यार प्रदर्शित करना ।

fondle : गोद में ले या छाती से लगाकर चूमते हुए प्यार प्रदर्शित करना ।

neck : (नवदम्पति के सम्बन्ध में) गले लगकर प्रेम प्रदर्शित करना ।

pet : इस प्रकार दुलार करना कि कोई प्रेम-भाजन बन जाए ।

**Caricature. Burlesque. Lampoon. Parody. Satire.**

caricature : ऐसा चित्रण जो अतिशयोक्तिपूर्ण तथा हास्यास्पद हो; व्यंग्य-चित्र ।

burlesque : साधारण विषय को गम्भीर या गम्भीर विषय को साधारण मानकर किया जाने वाला उसका हास्यास्पद तथा अपमानपूर्ण चित्रण या अंकन; व्यंग्य-चित्र ।

lampoon : ऐसी साहित्यिक रचना जिसमें किसी की भूलों-दोषों आदि का खूब मजाक उड़ाया गया हो; निन्दा-लेख ।

parody : किसी शैली की की जानेवाली व्यंग्यपूर्ण काव्यानुकृति; पैरोडी ।

satire : ऐसी रचना जिसमें जिन्दगी की भूलों का मजाक उड़ाया गया हो; व्यंग्य-लेख, व्यंग्य-काव्य ।

**Carriage** *see* **Bearing.**

**Carry. Bear. Convey. Transmit. Transport.**

carry : उठा या लादकर अथवा किसी साधन द्वारा कोई चीज एक स्थान से दूसरे स्थान पर ले जाना ।

bear : किसी महत्त्वपूर्ण या भारी वस्तु को ले जाना ।

convey : किसी साधन द्वारा ले जाना या पहुँचाना ।

transmit : किसी निमित्त-मात्र कारण द्वारा भेजना; सम्प्रेषण करना ।

transport : किसी दूर के स्थान पर व्यक्तियों या वस्तुओं को ले जाना ।

**Case** *see* **Instance.**

**Casual** *see* **(i) Random, (ii) Accidental.**

**Casualty** *see* **Accident.**

**Catch. Capture. Nab.**

catch : पकड़ना; विशेषत: होशियारी से या पीछा करके पकड़ना ।

capture : बलात् पकड़ना; गिरफ़्तार करना ।

nab : सहसा हिरासत में ले लेना ।

**Catechize** *see* **Ask.**

**Cause. Antecedent. Determinant. Motive. Reason.**

cause : ऐसी घटना, बात या व्यक्ति जिसने कोई परिणाम उत्पन्न किया हो; कारण ।

antecedent : ऐसी पूर्ववर्ती कोई घटना जो बादवाली घटना का कारण बनी हो ।

determinant : किसी परिणाम का प्रबल या निर्णायक कारण ।

motive : किसी कार्य को करनेवाली कारण-रूप इच्छा ।

reason : तर्कपूर्ण कारण; हेतु ।

**Caution** *see* **Advise.**

**Cautious** *see* **Careful.**

**Celebrate. Commemorate. Keep. Observe. Solemnize.**

celebrate : किसी अवसर या घटना की खुशी में उत्सव या समारोह करना; मनाना ।

commemorate : किसी व्यक्ति या घटना को स्मृति में कोई समारोह करना ।

keep : औपचारिक रूप से कोई उत्सव करना ।

observe : आदरपूर्वक तथा यथोचित ढंग से कोई उत्सव मनाना ।

solemnize : धार्मिक दृष्टि से किसी अवसर पर अनुष्ठान करना ।

**Celebrated** *see* **Famous.**

**Censure** *see* **Criticize.**

**Center** *see* **Middle.**

**Ceremony. Formality. Rite. Ritual.**

ceremony : ऐसा कृत्य जो प्राय: किसी अवसर-विशेष पर औपचारिक रूप से किया जाता हो; समारोह, संस्कार ।

formality : समाज में प्रचलित कोई परम्परागत किन्तु निरर्थक कृत्य; चलावा, औपचारिकता ।

rite : धर्म-कर्म, कर्मकाण्ड ।

ritual : वे कृत्य जो सामूहिक रूप से तथा धार्मिक दृष्टिकोण से किये जाते हैं ।

**Certain** *see* **Sure.**

**Certainty. Assurance. Certitude. Conviction.**

certainty : किसी का सत्य आदि में होनेवाला विश्वास; निश्चय ।

assurance : ऐसा विश्वासपूर्ण निश्चय या आश्वासन कि अमुक व्यक्ति अमुक प्रकार का काम करेगा या नहीं करेगा ।

certitude : दृढ़ निश्चय ।

conviction : ऐसा निश्चय जो संशय दूर हो जाने पर हुआ हो; आत्म-प्रत्यय ।

**Certify** *see* **Approve.**

**Certitude** *see* **Certainty.**

**Cease** *see* **Stop.**

**Chagrined** *see* **Ashamed.**

**Chain** *see* **Series.**

**Chance** *see* **(i) Happen, (ii) Random.**

**Change. Alter. Convert. Modify. Transform. Vary.**

change : बड़ा परिवर्तन करना, विशेषत: स्थानापन्न द्वारा; बदलना, परिवर्तन करना।

alter : किसी चीज में इस प्रकार आंशिक परिवर्तन करना जिससे उसका मूल स्वरूप न बदले; आपरिवर्तन करना।

convert : किसी अन्य उपयोग के लिए बदलना; प्रतिरूपान्तरण करना।

modify : छोटा-मोटा परिवर्तन करके हलका और संचित करना।

transform : रूप बदलना; रूपान्तरण करना।

vary : बीच में या मनमाने ढंग से बदलना।

**Chaos** *see* **Confusion.**

**Character** *see* **Disposition.**

**Characteristic. Distinctive. Individual.**

characteristic : जो किसी विशिष्ट गुण का स्पष्ट रूप से सूचक या परिचायक हो; भेदक, लक्षणक।

distinctive : जो किसी बात की ओर विशेष रूप से संकेत करता और उसका अधिक महत्त्व सिद्ध करता हो; विशेषक, प्रभेदक।

individual : किसी ऐसे गुण या तत्त्व का धारक जिसके फलस्वरूप वह अपने वर्ग के अन्य सदस्यों से अलग दिखाई पड़ता हो; व्यक्तिक।

**Charge** *see* **Accuse.**

**Charitable** *see* **Philanthropic.**

**Charm** *see* **Attract.**

**Chaperon** *see* **Accompany.**

**Chaste. Decent. Modest. Pure. Virtuous.**

chaste : ( नैतिक दृष्टि से ) सदाचारी; विशेषत: जिसने अपने पति या अपनी पत्नी के अतिरिक्त किसी और से यौन-सम्बन्ध स्थापित न किया हो।

decent : सभ्य, सलज्ज तथा सदाचारी; शालीन।

modest : शीलवान और संकोची।

pure : जिसका कौमार्य प्राय: अबोधता के कारण खण्डित न हुआ हो; अक्षतयोनि।

virtuous : अक्षतयोनि या पतिव्रता।

**Cheap. Inexpensive.**

cheap : जिसकी क़ीमत या लागत कम हो तथा जो घटिया दर्जे का हो; सस्ता ।

inexpensive : उपयोगिता या महत्त्व के विचार से जिसकी क़ीमत कम हो; अल्पमूल्य ।

**Cheat. Defraud. Dupe. Hoax. Swindle. Trick.**

cheat : बेईमानी या धोखा देकर दूसरों को ठगना ।

defraud : धोखे से या जाल रचकर दूसरे की सम्पत्ति, अधिकार आदि का नाजायज फ़ायदा उठाना ।

dupe : किसी भोले-भाले व्यक्ति को उल्लू बनाकर उसका धन ऐंठना ।

hoax : मजाक-मजाक में किसी का धन ऐंठ लेना ।

swindle : किसी में विश्वास उपजाकर उसका धन ऐंठना ।

trick : चालाकी या दाँव से दूसरे की चीज़ या धन ले लेना ।

**Check** *see* **Restrain.**

**Cheerful** *sec* **Happy.**

**Chief. Foremost. Leading. Main. Prime. Principal.**

chief : पद, महत्त्व आदि के विचार से सबसे बढ़कर; मुख्य ।

foremost : जो सबसे आगे बढ़ गया हो और इसीलिए जिसने सबसे अधिक महत्त्व प्राप्त कर लिया हो; सर्वप्रथम ।

leading : जिसमें आगे ले चलने, चलाने या बढ़ाने की क्षमता हो; प्रमुख ।

main : अन्य अंगों, अवयवों आदि की तुलना में अधिक महत्त्वपूर्ण ।

prime : समय, शक्ति, पद, महत्त्व आदि के विचार से प्रथम; प्रधान ।

principal : तर्क या पूर्व न्याय के विचार से औरों से बढ़कर तथा अन्यों पर नियन्त्रण रखनेवाला; प्रधान ।

**Childlike. Childish.**

childlike : बालोचित; विशेषत: बच्चों के अच्छे गुणों का सूचक ।

childish : बचकाना; विशेषत: उनके अवगुणों का सूचक ।

**Cherish** *see* **Appreciate.**

**Childish** *see* **Childlike.**

**Chivalrous** *see* **Brave.**

**Choice. Alternative. Election. Option. Preference. Selection.**

choice : अपने विवेक से पसन्द करने या चुनने की क्रिया या भाव; चयन ।

alternative : दो चीज़ों या सम्भावनाओं में से किसी एक को चुनने की क्रिया; विकल्प ।

election : आधिकारिक किन्तु औपचारिक चुनाव; निर्वाचन ।

option : उच्च अधिकारी से प्राप्त अधिकार जिसमें चुनने की पूर्ण स्वतन्त्रता होती है; वरण ।

preference : प्रवृत्ति या शौक से किसी को अधिक महत्व देने तथा पसन्द करने की क्रिया या भाव; वरीयता, तरजीह ।

selection : बहुत-सी चीज़ों में से सावधानी से छाँट-चुनकर किया जाने वाला चयन; चुनाव ।

**Choose. Elect. Pick. Prefer. Select.**

choose : प्रस्तुत में से विवेकपूर्वक चुनना ।

elect : आधिकारिक किन्तु औपचारिक रूप से चुनना; निर्वाचित करना ।

pick : अधिक मात्रा में उपलब्ध वस्तुओं में से विचारपूर्वक या यों ही कोई चीज़ उठा या चुन लेना ।

prefer : अपनी प्रवृत्ति या शौक के अनुसार पसन्द करना; वरीयता देना ।

select · गुण, योग्यता आदि के आधार पर चयन या वरण करना ।

**Chuckle** *see* **Laugh.**

**Circular** *see* **Round.**

**Circumspect** *see* **Careful.**

**Circumstance** *see* **Event.**

**Civil. Courteous. Polite.**

civil : सभ्यतापूर्ण तथा विनयशील; नागर ।

courteous : जिसमें सौजन्य तथा शिष्टता हो; भद्र, सम्भ्रान्त ।

polite : सामाजिक व्यवहार की दृष्टि से नम्र; विनम्र, विनीत ।

**Claim** *see* **Demand.**

**Clamour** *see* **Noise.**

**Clear** *see* **Evident.**

**Clemency** *see* **Mercy.**

**Clever. Cunning. Ingenious. Shrewd.**

clever : तेज बुद्धिवाला तथा कार्यकुशल; चतुर, चालाक ।

cunning : जो समझ-बूझकर कुटिलतापूर्ण चाल चलता हो; धूर्त ।

ingenious : जो नई बात या ढंग खोज निकालने में कुशल हो; विचक्षण ।

shrewd : व्यवहार-कुशल ।

**Clever** *see* **Intelligent.**

**Climax** *see* **Summit.**

**Cling** *see* **Stick.**

**Cloister. Convent. Monastery. Nunnery.**

cloister : ऐसा एकान्त स्थान जहाँ धार्मिक दृष्टि से आदमी संसार से विरक्त होकर रहता हो; विहार ।

convent : ईसाइयों का मठ ।

monastery : ईसाई विरागियों का मठ ।

nunnery : ईसाई विरागिनियों का मठ ।

**Close. Conclude. End. Finish. Terminate.**

close : (खुले हुए को) बन्द करना ।

conclude : निश्चय के अनुसार औपचारिक रूप से बन्द करना ।

end : किसी चलते हुए व्यापार को (चाहे वह पूर्ण हुआ हो अथवा न हुआ हो) बन्द करना ।

finish : इच्छित उद्देश्य की सिद्धि होने पर बन्द या समाप्त करना; समापन करना ।

terminate : सीमा पर पहुँच जाने पर बन्द करना ।

**Close** *see* **Familiar.**

**Clumsy** *see* **Awkward.**

**Clutch** *see* **Take.**

**Coalition** *see* **Alliance.**

**Coast** *see* **Shore.**

**Coerce** *see* **Force.**

**Cogent** *see* **Valid.**

**Cogitate** *see* **Think.**

**Cognate** *see* **Related.**

**Cognation** *see* **Kinship.**

**Cognizant** *see* **Aware.**

**Cohere** *see* **Stick.**
**Collate** *see* **Compare.**
**Colleague** *see* **Associate.**
**Collected** *see* **Cool.**
**Colossal** *see* **Enormous.**
**Combat** *see* **Battle.**
**Combine** *see* **Join.**
**Comely** *see* **Beautiful.**

**Comfort. Console. Relieve. Solace. Soothe.**

comfort : किसी को खुश कर या उसे आशा बँधाकर उसका दु:ख-दर्द कम करना ।

console : दु:ख-दर्द की अनुभूति कम करने तथा संयत बनाने के लिए सान्त्वना देना ।

relieve : कुछ समय के लिए दु:ख-दर्द की असह्य उग्रता घटा देना (विशेषत: सह्य बना देना) ।

solace : किसी उपाय से किसी का ध्यान दूसरी ओर आकृष्ट करके उसे उसका दु:ख-दर्द भुला देना ।

soothe : दु:ख-दर्द का उपशमन या निराकरण करना ।

**Comfortable. Cozy. Snug.**

comfortable : (स्थान) जो सुखकर तथा सन्तोषजनक हो और क्षोभ, कष्ट, असुविधा आदि से रहित हो; आरामदेह ।

cozy : (स्थान) जो मौसमी खराबियों के समय सुविधा देनेवाला हो; सुविधापूर्ण ।

snug : (स्थान) जो आकार-प्रकार में छोटा होने पर भी सुविधाजनक और सुरक्षित हो ।

**Comic** *see* **Funny.**
**Comical** *see* **Funny.**

**Command. Bidding. Dictate. Injunction. Mandate. Order.**

command : किसी परम सत्ताधारी द्वारा दिया हुआ आदेश; समादेश ।

bidding : ऐसा आदेश जो माता-पिता या स्वामी द्वारा दिया गया हो और जिसका पालन करना कर्तव्य हो; आदेश ।

dictate : (क) आधिकारिक, विशेषत: अधिनायक का आदेश; अधिदेश।
(ख) अन्तरात्मा का आदेश।

injunction : न्यायालय द्वारा कोई काम न करने के लिए दिया हुआ आदेश; व्यादेश।

mandate : ऐसा आदेश जिसका पालन अनिवार्य और अवश्यम्भावी हो; प्रादेश।

order : अधीनस्थ को दी हुई आज्ञा जिसका पालन अन्य आज्ञाओं की अपेक्षा सबसे पहले करना पड़ता है; आदेश।

**Command** *see* **Power.**

**Commemorate** *see* **Celebrate.**

**Commence** *see* **Begin.**

**Comment** *see* **Remark.**

**Commiseration** *see* **Pity.**

**Commission** *see* **Authorize.**

**Commit. Confide. Consign. Entrust.**

commit : सँभालने या रखने के लिए दूसरे को कोई चीज देना; सुपुर्द करना।

confide : कोई चीज किसी आत्मीय के पास रख छोड़ना; सहेजना।

consign : औपचारिक प्रक्रिया द्वारा कोई चीज किसी को देना; सौंपना।

entrust : किसी ऐसे आदमी को कोई महत्त्वपूर्ण चीज सौंपना जिस पर पूर्ण विश्वास हो।

**Common. Familiar. General. Ordinary. Popular. Vulgar.**

common : जो सब में हो या जिसमें सब का हिस्सा हो अथवा जो हर जगह उपलब्ध हो; सामान्य।

familiar : जिसे विस्तृत क्षेत्र में जाना तथा आसानी से पहचाना भी जा सकता हो; जाना-बूझा।

general : जिसका सम्बन्ध वर्ग के हर सदस्य से हो; सामान्य, वर्ग-सामान्य।

ordinary : ऐसी विशेषताहीन चीज जो सर्वत्र उपलब्ध हो; मामूली, साधारण।

popular : जिसने लोक या जन-साधारण में प्रचलन पा लिया हो; लोकगत।

vulgar : साधारण लोक-विषयक; आम।

**Common** *see* **Mutual.**

**Companion** *see* **Associate.**

**Compare. Collate. Contrast.**

compare : यह देखना कि कौन-कौन बातें एक-जैसी और कौन-कौन भिन्न हैं; तुलना करना, मिलान करना।

collate : विस्तृत रूप से तथा आलोचनात्मक दृष्टि से मिलान करना; परितोलन करना।

contrast . यह देखना कि परस्पर क्या-क्या या कौन-कौन-सी विभिन्नताएँ हैं; भेद दिखलाना।

[Comparison तुलना, मिलान; Collation परितोलना; Contrast व्यतिरेक।]

**Compassion** *see* **Pity.**

**Compassionate** *see* **Tender.**

**Compel** *see* **Force.**

**Competent** *see* **(i) Able, (ii) Sufficient.**

**Competition. Emulation. Rivalry.**

competition : किसी एक ही पद, पुरस्कार, उद्देश्य आदि की प्राप्ति के लिए अनेक लोगों द्वारा किया जानेवाला प्रयत्न; होड़, प्रतियोगिता।

emulation : किसी प्रशंसित व्यक्ति की बराबरी तक पहुँचने या उससे आगे निकल जाने के लिए किया जानेवाला प्रयत्न या होनेवाली भावना, स्पर्धा।

rivalry · योग्यता आदि में एक से या बराबरी के विरोधियों में होनेवाली दुर्भावपूर्ण प्रतियोगिता; प्रतिद्वन्द्विता प्रतिस्पर्धा।

**Complete. Entire. Full. Intact. Total. Whole.**

complete : पूर्ण इकाई के रूप में होनेवाला; पूरा।

entire : जिसमें कुछ कम किया या निकाला न गया हो; समूचा।

full : जो ऐसी सब बातों से युक्त हो जो आवश्यक हों; भरा, भरा-पूरा।

intact : जो खण्डित या विभाजित न हुआ हो; साबूत, अखण्ड।

total : सब चीजों का ऐसा जोड़ जिसमें से कोई चीज छूटी न हो; कुल, सब।

whole : आरम्भ से अन्त तक या एक सिरे से दूसरे सिरे तक जितना हो उतना सब; सारा।

**Complex. Complicated. Intricate. Involved.**

complex : जिसके अंग-प्रत्यंग इस प्रकार एक-दूसरे से मिले हों कि उन्हें जानने या संचालित करने के लिए विशेष अध्ययन, प्रशिक्षण आदि की आवश्यकता हो; जटिल।

complicated : इस प्रकार उलझा हुआ कि उसे समझने में कठिनाई होती हो; उलझाव-भरा।

intricate : जो इतना अधिक उलझा हुआ हो कि उसे सुलझाना कठिन हो; पेचीला।

involved : इस प्रकार उलझा हुआ कि अस्पष्ट और अव्यवस्थित जान पड़े; गहन और पेचीला; अन्तर्ग्रस्त।

**Complicated** *see* **Complex.**
**Component** *see* **Element.**
**Comport** *see* **Behave.**
**Composed** *see* **Cool.**
**Comrade** *see* **Associate.**
**Comprehend** *see* **Include.**
**Compress** *see* **Contract.**
**Compromise** *see* **Agreement.**
**Compunction** *see* **Penitence.**
**Compute** *see* **Calculate.**
**Conceal** *see* **Hide.**
**Conceit** *see* **Pride.**
**Concept** *see* **Idea.**
**Conception** *see* **Idea.**
**Concern** *see* **(i) Care, (ii) Affair.**

**Concise. Laconic. Pithy. Succint. Terse.**

concise : सुगठित, सार-भरा तथा थोड़े-से शब्दों में होनेवाला; संक्षिप्त।

laconic : इतना संक्षिप्त कि अपूर्ण या द्वयार्थक प्रतीत हो ।

pithy : संक्षिप्त, परिहासपूर्ण तथा ज़ोरदार ।

succint : अति संक्षिप्त; विशेषतः स्पष्ट और सुगठित ।

terse : अत्यन्त स्पष्ट; विशेषतः व्यवस्थित तथा संक्षिप्त ।

**Conclude** *see* **(i) Decide, (ii) Close, (iii) Infer.**

**Concur** *see* **Consent.**

**Condemn** *see* **Criticize.**

**Condense** *see* **Contract.**

**Condition** *see* **State.**

**Condolence** *see* **Pity.**

**Conduct. Control. Direct. Manage.**

conduct : अपनी देख-रेख में, विशेषतः ज्ञान, बुद्धि और कुशलता का उपयोग करते हुए कोई काम या प्रक्रिया करना; संचालित करना ।

control : दृढ़ निर्देशनों के अनुसार व्यवस्था करना; नियन्त्रण करना ।

direct : प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष देख-रेख में आज्ञाओं तथा निर्देशों से काम कराना; निर्देशित करना ।

manage : अपनी देख-रेख में ब्योरे की हर मद का ध्यान रखते हुए प्रबन्ध या व्यवस्था कराना ।

**Conduct** *see* **Behave.**

**Confederacy** *see* **Alliance.**

**Confederate** *see* **Associate.**

**Confederation** *see* **Alliance.**

**Confer** *see* **Give.**

**Confess** *see* **Acknowledge.**

**Confide** *see* **Committ.**

**Confidence. Assurance. Selfconfidence.**

confidence : किसी की योग्यता या क्षमता पर होनेवाला विश्वास ।

assurance : किसी को दिलाया जानेवाला विश्वास, आश्वासन ।

selfconfidence : अपनी क्षमता या योग्यता पर होनेवाला विश्वास; आत्मविश्वास ।

**Confidence** *see* **Belief.**

**Confident** *see* **Sure.**

**Confidential** *see* **Familiar.**

**Confirmation. Authentication. Corroboration. Validation. Verification.**

confirmation : अनिश्चित या संदिग्ध कथन की पुष्टि; पुष्टिकरण।

authentication : प्राधिकारी या विशेषज्ञ द्वारा प्रमाणित किया जाना; प्रमाणीकरण।

corroboration : एक कथन की पुष्टि दूसरे कथन से करना; परिपुष्टि।

validation : आधिकारिक रूप से दी हुई मान्यता या की हुई पुष्टि; अभिपुष्टि।

verification : जाँच-पड़ताल, मिलान आदि के द्वारा किसी बात की सत्यता सिद्ध करना; सत्यापन।

**Conflict. Contention. Contest. Fight. Struggle.**

conflict : परस्पर-विरोधी विचारों, स्वार्थों आदि में चलनेवाला संघर्ष।

contention : मौखिक संघर्ष; कहा-सुनी।

contest : ऐसा संघर्ष जिसमें दूसरों पर अपनी श्रेष्ठता सिद्ध करनी होती है; प्रतियोगिता।

fight : ऐसा संघर्ष जिसमें हाथापाई या लड़ाई होती हो।

struggle : ऐसा संघर्ष जिसमें घोर प्रयत्न करना पड़े।

**Confusion. Chaos. Disarry. Disorder. Jumble. Muddle.**

confusion : चीजों या बातों की ऐसी गड़बड़ी जिसमें उन्हें अलग-अलग करना या पहचानना कठिन हो; घपला।

chaos : संघटन तथा प्रशासन के नष्ट होने पर मचनेवाली गड़बड़ी; अस्त-व्यस्तता।

disarry : व्यवस्था व क्रमबद्धता का नष्ट होना; गोलमाल।

disorder : व्यवस्था का नष्ट या अस्त-व्यस्त होना; अव्यवस्था।

jumble : भिन्न-भिन्न आकार-प्रकार या रूप-रंग की वस्तुओं का एक ही में होनेवाला सम्मिश्रण; गड्डमड्ड।

muddle : कुव्यवस्था के कारण होनेवाली गड़बड़ी।

**Conform** *see* **Adapt.**

**Confounded** *see* **Puzzled.**

**Confused** *see* **Puzzled.**

**Confute** *see* **Disprove.**

**Congenital** *see* **Innate.**

**Conjecture** *see* **Guess.**

**Connect** *see* **Join.**

**Connoisseur** *see* **Aesthete.**

**Conquer. Defeat. Overcome. Overthrow. Rout. Subdue. Subjugate. Vanquish.**

conquer : अपनी शारीरिक, मानसिक या नैतिक शक्ति से दूसरे पर विजय पाना।

defeat : (प्रस्तुत समय के विचार से) हराना।

overcome : विरोधी या विपत्ति पर छा जाना अथवा उसे पराभूत करना।

overthrow : वर्तमान सत्ताधारियों को शक्तिपूर्वक हटाकर विजय पाना; तख्ता उलटना।

rout : इस प्रकार बुरी तरह हराना कि विपक्षी छिन्न-भिन्न हो जाएँ।

subdue : इस प्रकार हराना कि विरोधी का धैर्य टूट जाए और फलतः साहस नष्ट हो जाए।

subjugate : विरोधी या विपक्षी को हराकर अपने पूर्ण नियन्त्रण में ले आना।

vanquish : युद्ध या अन्य किसी प्रकार के संघर्ष में पराजित करना।

**Conquest** *see* **Victory.**

**Consent. Accede. Assent. Concur. Quiesce.**

consent : (सद्भावनापूर्वक) स्वीकृति देना।

accede : अपना पक्ष छोड़कर दूसरे की बात मान लेना।

assent : (सामान्य तथा व्यापक क्षेत्र में) स्वीकृति देना।

concur : विषय-विशेष को कार्य-रूप देने की पद्धति में एकमत होना।

quiesce : मौन स्वीकृति देना।

**Consequence** *see* **Importance.**

**Conscious** *see* **Aware.**

**Consider. Contemplate. Reflect. Study. Weigh.**

consider : किसी चीज को समझने या उस पर निर्णय करने के लिए विचार करना।

contemplate : गहरा तथा निरन्तर सोच-विचार करना।

reflect : बीती हुई बात की अच्छाई-बुराई के सम्बन्ध में विचार करना।
study : एकाग्रचित्त होकर ब्योरे की हर चीज पर विचार करना; अध्ययन करना।
weigh : विभिन्न या विरोधी मतों के आधार पर किसी निष्कर्ष पर पहुँचने के उद्देश्य से विचार करना।

**Considerate** *see* **Thoughtful.**
**Consign** *see* **Commit.**
**Console** *see* **Comfort.**
**Consolidate** *see* **Join.**
**Conspicuous** *see* **Noticeable.**
**Conspiracy** *see* **Plot.**
**Constant** *see* **(i) Continue, (ii) Faithful.**
**Constituent** *see* **Element.**
**Constrain** *see* **Force.**
**Construe** *see* **Explain.**
**Construct** *see* **Make.**

**Contain. Accommodate. Hold.**
contain : अपने में रखना या भरना; विशेषत: अन्तर्धारण करना।
accommodate : गुंजाइश करना; स्थान देना।
hold : क्षमतापूर्वक धारण करना।

**Contaminate. Defile. Pollute. Taint.**
contaminate : मलिन या भ्रष्ट करना।
defile : अपवित्र करना।
pollute : कलुषित या भ्रष्ट करना।
taint : दूषित करना।

**Contemplate** *see* **Consider.**
**Contemplative** *see* **Pensive.**
**Contemporaneous** *see* **Contemporary.**

**Contemporary. Contemporaneous. Simultaneous.**
contemporary : (व्यक्ति अथवा उनकी कृतियाँ) जो एक ही समय में हुए हों; समकालीन।
contemporaneous : (घटनाएँ) जो एक ही समय में हुई हों; सामयिक।

simultaneous : जिनके होने में बहुत थोड़े समय का अन्तर हो; सम-सामयिक ।

**Contention** *see* **(i) Conflict, (ii) Discord.**

**Contest** *see* **Conflict.**

**Contiguous** *see* **Adjacent.**

**Contingency** *see* **Emergency.**

**Continual. Constant. Continuous. Eternal. Incessant. Perpetual.**

continual : अविच्छिन्न रूप से या पुनः-पुनः दीर्घकाल तक चला चलने वाला; सतत ।

constant : जिसके होते रहने में कोई विशेष क्रम या अनुरूपता रहती हो; एक-तार ।

continuous : अविच्छिन्न रूप से बना रहने या चला चलने वाला; लगातार, निरन्तर ।

eternal : इस प्रकार चलनेवाला कि उसका कहीं अन्त न हो; जो अन्त-हीन हो, अनन्त ।

incessant : जो बिना रुके चला चलता हो; अविराम ।

perpetual : अनिश्चित समय तक जम या डटकर होने या बना रहने वाला; नित्य ।

**Continuous** *see* **Continual.**

**Contract. Compress. Condense. Deflate. Shrink.**

contract : आकार या विस्तार में खिंचाव के कारण कम होना; सिकुड़न, आकुंचन होना ।

compress . चाप, दबाव आदि के कारण ठोस बनना ।

condense : ठोस या घनीभूत होना ।

deflate : वायु आदि निकलने के कारण कम या हलका होना; पिचकना ।

shrink : कपड़े का अपेक्षित या सामान्य आकार-प्रकार में कम होना; सिकुड़ना, संकुचन होना ।

**Contradict** *see* **Deny.**

**Contrary** *see* **Opposite.**

**Contrast** *see* **Compare.**

**Control** *see* **(i) Conduct, (ii) Power.**

| | | |
|---|---|---|
| **Controversy** | *see* | **Argument.** |
| **Controvert** | *see* | **Disapprove.** |
| **Contemn** | *see* | **Despise.** |
| **Convene** | *see* | **Call.** |
| **Convent** | *see* | **Cloister.** |
| **Convert** | *see* | **Change.** |
| **Convey** | *see* | **Carry.** |
| **Conviction** | *see* | **Certainty.** |
| **Convincing** | *see* | **Valid.** |
| **Convoke** | *see* | **Call.** |
| **Convoy** | *see* | **Accompany.** |

**Cool. Composed. Collected. Non-chalant. Unruffled.**

cool : जिसमें उत्तेजना या उग्रता न हो; शान्त ।

composed : धैर्यपूर्वक विकट परिस्थितियों का सामना करनेवाला; गम्भीर ।

collected : विषम परिस्थितियों में भी अपने मनोभावों पर कठोर अनुशासन रखनेवाला; प्रकृतिस्थ ।

non-chalant : जो बाहरी परिस्थितियों से उदासीन रहता हो; अनुत्तेजित ।

unruffled : क्षोभकारी परिस्थितियों में शान्त मुद्रा बना रहनेवाला; अविचलित ।

**Copy. Duplicate. Facsimile. Replica. Reproduction.**

copy : मूल के निकट होनेवाली नक़ल; प्रति ।

duplicate : ऐसी प्रतियों में से हरेक जो एक साथ तैयार हुई या बनी हो; प्रतिलिपि ।

facsimile : हूबहू नक़ल; अनुप्रति ।

replica : ऐसा चित्र जो मूल चित्रकार ने अपने किसी चित्र के अनुकरण पर बनाया हो; प्रतिकृति ।

reproduction : किसी चीज का अनुकरण करते हुए बनाई जानेवाली प्रति; पुनरुत्पादन ।

| | | |
|---|---|---|
| **Cordial** | *see* | **Amiable.** |
| **Corporeal** | *see* | **(i) Material, (ii) Bodily.** |

**Correct. Accurate. Exact. Precise.**

correct : जिसमें कोई भूल न हो; शुद्ध, ठीक ।

accurate : जो आँकड़ों, तथ्यों आदि के अनुकूल हो; सही ।

exact : जिसमें ब्योरे की सभी बारीकियों पर ध्यान रखा गया हो; यथा-तथ्य ।

precise : जो शुद्ध, यथार्थ तथा परिष्कृत हो; परिशुद्ध ।

| | | |
|---|---|---|
| **Corroboration** | *see* | **Confirmation.** |
| **Corrupt** | *see* | **Debase.** |
| **Corpse** | *see* | **Body.** |

**Costly. Dear. Expensive. Invaluable. Valuable.**

costly : जो अमीराना, भव्य या दुर्लभ हो; क़ीमती ।

dear : जिसकी क़ीमत उचित दर से बहुत अधिक या बढ़ी-चढ़ी हो; महँगा ।

expensive : जिसकी क़ीमत उसके अर्घ से अधिक हो; महँगा ।

invaluable : जिसका अर्घ इतना अधिक हो कि रुपये-पैसे में न आँका जा सके; अमूल्य, अमूल्यवान ।

valuable : जिसकी क़ीमत उसके अर्घ या महत्त्व के कारण अधिक हो; मूल्यवान ।

| | | |
|---|---|---|
| **Countenance** | *see* | **Face.** |
| **Counterfeit** | *see* | **(i) Artificial, (ii) False.** |
| **Courageous** | *see* | **Brave.** |
| **Courteous** | *see* | **Civil.** |
| **Counsel** | *see* | **Advise.** |
| **Covet** | *see* | **Envy.** |
| **Covetous** | *see* | **Greedy.** |
| **Covey** | *see* | **Group.** |
| **Cozy** | *see* | **Comfortable.** |
| **Craft** | *see* | **Art.** |
| **Crafty** | *see* | **Sly.** |
| **Crash** | *see* | **Break.** |
| **Credible** | *see* | **Plausible.** |
| **Credit** | *see* | **Ascribe.** |

**Creep. Crawl.**

creep : अलक्षित रूप से या धीरे-धीरे चलना; सरकना।

crawl : पेट के बल चलना; रेंगना।

**Crisis** *see* **Emergency.**

**Crisp** *see* **Fragile.**

**Criterion** *see* **Standard.**

**Critical** *see* **Acute.**

**Criticize. Blame. Censure. Condemn. Denounce. Reprehend.**

criticize : त्रुटियाँ या दोष दिखलाना; आलोचना करना।

blame : दोष की जवाबदेही किसी पर रखना; दोषारोपण करना।

censure : अधिकारपूर्वक निन्दा या तिरस्कार करना।

condemn : यह निर्णय सुनाना कि अमुक व्यक्ति अपराधी है; अपराधित करना।

denounce : सार्वजनिक रूप से या खुलेआम निन्दा करना।

reprehend : उग्रतापूर्वक तिरस्कार करना; भर्त्सना करना।

[Criticism आलोचना; Blame दोषारोपण: Censure तिरस्कार, निन्दा; Condemnation अपराधन; Reprehension भर्त्सना।]

**Crotchet** *see* **Caprice.**

**Crow** *see* **Boast.**

**Crowd. Horde. Host. Multitude. Mob. Swarm. Throng.**

crowd : बिना किसी क्रम से तथा सघन रूप से वस्तुओं या व्यक्तियों का होनेवाला जमाव; भीड़।

horde : उपद्रवियों या लुटेरों का गिरोह।

host : सम्बद्ध व्यक्तियों का अच्छा-खासा समूह; जमघट।

multitude : बहुसंख्यक व्यक्तियों या वस्तुओं का समूह; समुच्चय।

mob : उच्छृंखल तथा कोलाहल करता हुआ जनसमूह।

swarm : ऐसा झुण्ड जो बराबर आगे बढ़ता चलता हो; झुण्ड।

throng : चलते हुए व्यक्तियों का रेला।

**Crucial** *see* **Acute.**

**Cruel. Brutal. Inhuman. Pitiless. Ruthless.**

cruel : दूसरों को सताने या उनके दुःखों से उदासीन रहनेवाला; क्रूर, निर्मम ।

brutal : जंगली व्यक्तियों या जानवरों की तरह निर्मम; बर्बर ।

inhuman : जिसमें मनुष्यता न हो; अमानुषिक ।

pitiless : जो सताये हुए लोगों पर भी दया न करता हो; निर्दय ।

ruthless : जो अपने स्वार्थ से अभिभूत होने के कारण दूसरों के सुख-सुभीते का ध्यान न रखता हो; निष्ठुर ।

**Crush** *see* **Break.**

**Cry. Blubber. Moan. Sob. Wail. Weep. Whimper.**

cry : दुःख-दर्द के कारण रोते हुए चिल्लाना; कराहना ।

blubber : झूठ-मूठ या मुंह बनाकर रोना-बिलखना ।

moan : रोते हुए गहरे ठंडे साँस लेना; आहें भरना ।

sob : सिसकियाँ भरना; सिसकना ।

wail : रोते हुए शोक प्रकट करना; विलाप करना ।

weep : आँसू बहाना; रोना ।

whimper : फुसफुसाते हुए रोना; फुसफुसाना ।

**Cryptic** *see* **Obscure.**

**Cuddle** *see* **Caress.**

**Cumbersome** *see* **Heavy.**

**Cunning** *see* **(i) Clever, (ii) Sly.**

**Curb** *see* **Restrain.**

**Curious. Inquisitive. Meddlesome. Prying.**

curious : जिसमें जानकारी प्राप्त करने की विशेष इच्छा हो; जिज्ञासु ।

inquisitive : असम्बन्धित या पराई बातों को जानने-पूछने की जिसकी आदत हो ।

meddlesome : जो कुछ जानने के लिए दूसरों के काम में बाधा पहुँचाता हो या हस्तक्षेप करता हो; परकार्यचर्चाशील ।

prying : जो टोह लेना या लगाना चाहता हो, टोह लगानेवाला या ताक-झाँक करनेवाला ।

**Current** *see* **Prevailing.**

**Curse. Anathematize. Damn. Exerate. Imprecate.**

curse : किसी के अहित की कामना करना; कोसना ।

anathematize : दैवीय शक्ति का शाप देना ।

damn : लानत भेजना ।

exerate : चिढ़कर या क्रुद्ध होकर कोसना ।

imprecate : बदला लेने की भावना से कोसना ।

**Curve. Bend. Turn. Twist.**

curve : मोड़कर चाप का रूप देना ।

bend : किसी ऐसी चीज़ को दबाकर चाप का रूप देना जो साधारणतया सीधी रहती हो ।

turn : मोड़ना; विशेषत: जिससे कोई चीज़ घूम या पलट जाय ।

twist : भाँजना; मोड़कर सामान्य से भिन्न स्थिति में लाना ।

**Custom** *see* **Habit.**

**Customary** *see* **Usual.**

**Dainty. Fastidious. Nice. Particular. Squeamish.**

dainty : जो अपनी सुरुचि के विचार से अरुचिपूर्ण तत्त्व अमान्य कर देता हो; नाज़ुक-मिजाज़ ।

fastidious : जो हल्के से दोष से युक्त किसी चीज़ को ऊँचे स्तर से देख-कर अमान्य कर देता हो; तुनक-मिजाज़ ।

nice : जो अपनी सूक्ष्म निरीक्षण-शक्ति से हर चीज़ में कोई-न-कोई अन्तर या भेद ढूंढ निकालता हो; नखरेबाज़ ।

particular : जो किसी चीज़ को अपने स्तर के उपयुक्त न समझकर अमान्य कर देता हो; नखरेबाज़ ।

squeamish : जिसे कोई बात पसन्द ही न आती हो; नकचढ़ा ।

**Damage** *see* **Injure.**

**Damn** *see* **Curse.**

**Damp** *see* **Wet.**

**Dandle** *see* **Caress.**

**Danger. Hazard. Jeopardy. Peril.**

danger : भय उत्पन्न करनेवाली बात; खतरा ।

hazard : दिखाई पड़ता हुआ और आता हुआ खतरा; विपत्ति ।

jeopardy : उपस्थित खतरा; संकट ।

peril : ऐसा खतरा जो सामने खड़ा दिखाई देता हो; विपद्, विपत्ति ।

**Dank** *see* **Wet.**

**Daring** *see* **Adventurous.**

**Dark. Dim. Dusky. Gloomy. Murky.**

dark : काला और अन्धकारपूर्ण ।

dim : धुंधला और अस्पष्ट ।

dusky : मटमैला या धूसर ।

gloomy : अन्धकारपूर्ण; विशेषत: उदासी या निराशा का सूचक ।

murky : घने अन्धकार से युक्त ।

**Dead. Deceased. Defunct. Departed. Ex. Extinct. Inanimate. Late. Lifeless.**

dead : जिसकी जीवनी-शक्ति नष्ट हो गई हो; मृत ।

deceased : (विधिक क्षेत्र मे तथा आदरसूचक प्रसंगों में) दिवंगत ।

defunct : जिसका अस्तित्व मिट चुका हो; नेस्त ।

departed : (मंगल भाषित) गत, दिवंगत ।

ex : भूतपूर्व ।

extinct : (जातियाँ) जिनके सदस्य अब न बचे हों: मृत, लुप्त ।

inanimate : जिसमें कभी जीवन न रहा हो, जड़ ।

late : स्वर्गीय; भूतपूर्व ।

lifeless : निष्प्राण, निर्जीव ।

**Dear** *see* **Costly.**

**Debase. Corrupt. Debauch. Deprave. Pervert.**

debase : मान, महत्त्व आदि गिरना; पतित होना ।

corrupt : मान्य स्तर मे नीचे गिरना, भ्रष्ट होना ।

debauch : व्यसन आदि के कारण भ्रष्ट होना; बिगड़ना ।

deprave : नैतिक दृष्टि से भ्रष्ट होना; दुश्चरित्र होना ।

pervert : स्वाभाविक पथ से हटना; विपथगामी होना ।

**Debase** *see* **Degrade.**

**Debate** *see* **Discuss.**

**Debauch** *see* **Debase.**

**Decay. Moulder. Putrefy. Rot. Spoil.**

decay : ढहना; विशेषत: शनैः-शनैः और स्वाभाविक रूप से ।

moulder : ढहते-ढहते नष्ट-प्राय हो जाना ।

putrefy : इस प्रकार गल-सड़ जाना कि बदबू निकलने लगे ।

rot : सड़ना ।

spoil : खराब होना ।

**Deceased** *see* **Dead.**

**Decide. Conclude. Determine. Resolve. Settle.**

decide : निश्चय करना ।

conclude : अच्छी तरह सोच-विचारकर तथा जाँच-पड़ताल कर निश्चय करना ।

determine : निर्धारित या नियत करना ।

resolve : निश्चयपूर्वक दृढ़ धारणा बनाना ।

settle : तय करना ।

**Deceitful** *see* **Dishonest.**

**Deceive. Beguile. Betray. Delude. Mislead.**

deceive : अपने उद्देश्य की सिद्धि के लिए दूसरों के सामने ग़लत तथ्य उपस्थित करना; धोखा देना ।

beguile : फुसलाकर धोखा देना; बहकाना ।

betray : विश्वासघात करना ।

delude : किसी को बेवकूफ़ बनाकर अपना उल्लू सीधा करना ।

mislead : ग़लत रास्ते पर अनजान में या जान-बूझकर ले चलना; पथ-भ्रष्ट करना ।

**Decency** *see* **Decorum.**

**Decent** *see* **Chaste.**

**Declare. Announce. Proclaim. Publish.**

declare : घोषणा करना या घोषित करना ।

announce : औपचारिक रूप से सार्वजनिक घोषणा करना; प्रसारित करना ।

proclaim : आधिकारिक रूप से कोई महत्त्वपूर्ण विधिक घोषणा करना ।

publish : प्रकाशित करना ।

**Decline. Refuse. Reject. Repudiate. Spurn.**

decline : शिष्टतापूर्वक किसी का निमन्त्रण, प्रस्ताव आदि अस्वीकार करना ।

refuse : स्पष्ट रूप से या साफ़-साफ़ इन्कार करना ।

reject : अपने विशेषाधिकार से अस्वीकृत करना ।

repudiate : अमान्य करार देना; अग्राह्य ठहराना ।

spurn : तिरस्कारपूर्वक अस्वीकृत करना ।

**Decompose** *see* **Disintegrate.**

**Decorate** *see* **Adorn.**

**Decorum. Decency. Dignity. Etiquette. Propriety.**

decorum : ऐसी व्यवहारशीलता जो परिस्थितियों के अनुकूल हो तथा जिसके अनुकूल कड़ाई से आचरण करना चाहिए; मर्यादा ।

decency : ऐसी व्यवहारशीलता जो अच्छे स्वभाव की परिचायक हो; सुशीलता ।

dignity : अपने पद, मान आदि के अनुकूल होनेवाली व्यवहारशीलता; आन-बान ।

etiquette : सभ्य समाज के लिए स्थिर या नियत किये हुए आचरण; शिष्टाचार ।

propriety : सु-जन के उपयुक्त आचरण; सौजन्य ।

**Decrease. Diminish. Dwindle. Lessen. Reduce.**

decrease : मान, संख्या आदि मे क्रमशः घटना ।

diminish : बाहरी प्रभावों के फलस्वरूप घटना; ह्रास होना ।

dwindle : घटकर नष्ट-प्राय होना ।

lessen : अपेक्षया कम होना ।

reduce : घटकर कमज़ोर या दुर्बल होना ।

**Dedicate** *see* **Devote.**

**Deduce** *see* **Infer.**

**Deed** *see* **Act.**

**Defeat** *see* **Conquer.**

**Defect** *see* **Fault.**

**Defend. Guard. Preserve. Protect. Shield.**

defend : आक्रमण आदि हटाते हुए रक्षा करना ।

guard : रक्षा के उद्देश्य से चौकसी करना ।

preserve : लूट-खसोट, क्षय, नाश आदि से सुरक्षित रखना ।

protect : सुरक्षित रखना; विशेषतः किसी प्रकार के आवरण, आड़ या ओट के द्वारा ।

shield : प्रस्तुत आक्रमण, आघात या आक्षेप से रक्षा करना ।

**Defile** *see* **Contaminate.**

**Definite** *see* **Explicit.**

**Deflate** *see* **Contract.**

**Defraud** *see* **Cheat.**

**Defunct** *see* **Dead.**

**Degrade. Abase. Debase. Humble. Humiliate.**

degrade : पद नीचा करना; पदावनत करना ।

abase : जान-बूझकर कुछ समय के लिए अपना आदर स्वयं घटाना; कदर या दर्जा घटाना ।

debase : मान, महत्त्व, मूल्य आदि में कमी होना; ह्रास होना ।

humble : किसी का अभिमान चकनाचूर करना; निरादर करना ।

humiliate : खुलेआम अपमानित या लज्जित करना; नीचा दिखाना ।

**Degrading** *see* **Base.**

**Deist** *see* **Atheist.**

**Dejected** *see* **Sad.**

**Deleterious** *see* **Pernicious.**

**Deliberate** *see* **(i) Think, (ii) Voluntary.**

**Delight** *see* **Pleasure.**

**Deliver** *see* **Save.**

**Delusion. Hallucination. Illusion. Mirage.**

delusion : ऐसा भ्रम जो भूल, उन्माद आदि के कारण हो; विभ्रम ।

hallucination : बुद्धि विकृत होने पर होनेवाला भ्रम; मतिभ्रम ।

illusion : दृष्टि-दोष या ग़लत अर्थ की प्रतीति के फलस्वरूप होनेवाला भ्रम; भ्रान्ति ।

mirage : ऐसी चीज प्राप्त करने की सामर्थ्य आदि का भ्रम जो वस्तुतः प्राप्त न हो सकती हो; मरीचिका ।

**Demand. Claim. Require.**

demand : कोई चीज आवश्यक या प्राप्य होने पर अधिकारपूर्वक मांगना ।

claim : दूसरे के अधिकार में होनेवाली चीज अपनी बतलाते हुए मांगना; अभ्यर्थन करना ।

require : अभीष्ट होने के कारण कोई चीज चाहना; अपेक्षित समझना ।

**Demean** *see* **Behave.**

**Demeanour** *see* **Bearing.**

**Demour** *see* **Object.**

**Demure** *see* **Shy.**

**Denounce** *see* **Critisize.**

**Denude** *see* **Strip.**

**Deny. Contradict. Gainsay. Impugn.**

deny : ग़लत घोषित करना ।

contradict : खण्डन करना ।

gainsay : किसी के कथन को चुनौती देना ।

impugn : लगाये हुए आरोप का जोरदार शब्दों में खण्डन करना ।

**Departed** *see* **Dead.**

**Dependable** *see* **Reliable.**

**Deport** *see* **(i) Banish, (ii) Behave.**

**Deportment** *see* **Bearing.**

**Deprave** *see* **Debase.**

**Depressed** *see* **Sad.**

**Derision** *see* **Ridicule.**

**Derive** *see* **Rise.**

**Descry** *see* **See.**

**Desert** *see* **(i) Abandon, (ii) Waste.**

**Design** *see* **Plan.**

**Desist** *see* **Stop.**

**Despairing** *see* **Hopeless.**

**Desperate** *see* **Hopeless.**

**Despise. Contemn. Disdain. Scorn.**

despise : तुच्छ या उपेक्ष्य समझना ।

contemn : तीखे स्वर में उपेक्षा करना ।

disdain : अभिमानपूर्वक अवहेलना करना ।

scorn : तिरस्कारपूर्वक देखना; हेय समझना ।

**Despise** *see* **Hate.**

**Desponding** *see* **Hopeless.**

**Destiny** *see* **Fate.**

**Destitute** *see* **Poor.**

**Destroy** *see* **Random.**

**Detached** *see* **Indifferent.**

**Determinant** *see* **Cause.**

**Determine** *see* **Decide.**

**Detest** *see* **Hate.**

**Detrimental** *see* **Pernicious.**

**Devote. Dedicate.**

devote : दृढ़प्रतिज्ञ होना या लगना; अर्पित करना ।

dedicate : किसी शुभ या पवित्र उद्देश्य से देना या लगना; समर्पित करना ।

**Dictate** *see* **Command.**

**Different. Dissimilar. Distinct. Divergent. Diverse.**

different : और तथा अलग प्रकार का; भिन्न, विभिन्न ।

dissimilar : (क) जो मिलता-जुलता न हो; असदृश । (ख) जो किसी से मेल न खाता हो; असमरूप ।

distinct : भिन्न तथा असम्बद्ध; अलग, पृथक् ।

divergent : भिन्न, विशेषत: परस्पर-विरुद्ध; अपसारी ।

diverse : जिसमें प्रत्यक्ष विभिन्नता हो; असमान तथा असदृश ।

**Differentiate** *see* **Distinguish.**

**Difficult** *see* **Hard.**

**Diffident** *see* **Shy.**

**Digest** *see* **Abridgment.**

**Dignity** *see* **Decorum.**

**Dilemma** *see* **Predicament.**

**Dilettante** *see* **Aesthete.**

**Diligent** *see* **Busy.**

**Dim** *see* **Dark.**

**Diminish** *see* **Decrease.**

**Diminutive** *see* **Small.**

**Din** *see* **Noise.**

**Diplomatic** *see* **Suave.**

**Direct** *see* **Conduct.**

**Dirty. Filthy. Foul. Grimy. Soiled.**

dirty : गन्दगी-भरा; गन्दा ।

filthy : गन्दा और घिनौना ।

foul : गन्दा और दुर्गन्धित ।

grimy : कालिख-भरा ।

soiled : मैल-भरा; मैला ।

**Disappear** *see* **Vanish.**

**Disarray** *see* **Confusion.**

**Discern. Distinguish. Notice. Observe. Perceive.**

discern : प्रत्यक्ष रूप से या मानसिक रूप से जान या पहचान लेना ।

distinguish : भेद देखना या जानना; अन्तर प्रतिष्ठित करना ।

notice : (कोई नई, विशेष या अप्रत्याशित बात) ध्यानपूर्वक देखना ।

observe : कुछ जानने के लिए ध्यानपूर्वक देखना; निरीक्षण करना ।

perceive : विचार या दूरदर्शिता से समझ या जान लेना ।

**Discharge** *see* **Free.**

**Disciple** *see* **Pupil.**

**Disclose** *see* **Reveal.**

**Discomfit** *see* **Embarrass.**

**Disconcert** *see* **Embarrass.**

**Discontinue** *see* **Stop.**

**Discord. Contention. Dissension. Strife.**

discord : (क) अनैक्य या फूट के कारण होनेवाला झगड़ा; कलह ।
(ख) अनैक्य, फूट ।

contention : मौखिक झगड़ा; कहा-सुनी ।

dissension : (क) दो गुटों में मतभेद के फलस्वरूप होनेवाला झगड़ा ।
(ख) मतभेद ।

strife : (क) प्रतिद्वन्द्वितापूर्ण संघर्ष; द्वन्द्व । (ख) संघर्ष ।

**Discourteous** *see* **Rude.**

**Discreet** *see* **Careful.**

**Discriminate** *see* **Distinguish.**

**Discuss. Argue. Debate. Dispute.**

discuss : कोई विवाद सुलझाने अथवा कोई कार्य-पद्धति निश्चित करने के लिए सौजन्यपूर्ण वातावरण में विचार करना; विचार-विमर्श करना।

argue : तर्कपूर्वक किसी कथन, मत आदि का खण्डन या मण्डन करना; बहस करना।

debate : औपचारिक रूप से, विशेषत: किसी प्रतियोगिता में सम्मिलित होकर, किसी विषय के पक्ष या विपक्ष में तर्क-वितर्क करना; वाद-विवाद करना।

dispute : क्रोध प्रदर्शित करते हुए परस्पर-विरोधी या समर्थित कथनों का खण्डन-मण्डन करना।

**Disdain** *sec* **Despise.**

**Disdainful** *see* **Proud.**

**Disease. Ailment. Affection. Malady.**

disease : रोग, बीमारी।

ailment : पुरानी बीमारी, पुराना रोग।

affection : शरीर के किसी अंग-विशेष पर होनेवाला रोग का आक्रमण; अंग-रोग।

malady : कोई पुरानी, विशेषत: घातक बीमारी; मर्ज।

**Disgrace. Dishonour. Infamy. Ignomy. Shame.**

disgrace : अपने आचरण या दूसरे के व्यवहार के फलस्वरूप होनेवाला अपमान।

dishonour : अपने ही आचरण से होनेवाला अपमान।

infamy . अत्यधिक अपमान से होनेवाली बदनामी।

ignomy : घृणित आचरण के फलस्वरूप होनेवाली लोकनिन्दा या लगने-वाला कलंक।

shame : लानत, धिक्कार।

**Dishonest. Deceitful. Lying. Untruthful.**

dishonest : जो ईमानदार न हो; बेईमान।

deceitful : छल करने या धोखा देनेवाला; धोखेबाज़ ।

lying : झूठ बोलनेवाला; झूठा ।

untruthful : जो सत्यतापूर्ण न हो; असत्य ।

**Dishonour** *see* **Disgrace.**

**Disinclined** *see* **Reluctant.**

**Disintegrated. Decompose.**

disintegrated : (इकाई या एकता खण्डित, नष्ट करने के उद्देश्य से) एक को अनेक में करना या बाँटना; विच्छिन्न या वियोजित करना ।

decompose : पूर्ण इकाई को अवयवों में बाँटना, इकाई के प्रत्येक अंग अलग-अलग करना; विघटित करना ।

[Disintegration विच्छेदन, वियोजन । Decomposition विघटन ।]

**Disinterested** *see* **Indifferent.**

**Dismay** *see* **Fear.**

**Dismiss** *see* **Eject.**

**Disorder** *see* **Confusion.**

**Dispatch** *see* **Kill.**

**Displace** *see* **Replace.**

**Display** *see* **Show.**

**Disposition. Character. Personality. Temper. Temperament.**

disposition : चरित्र का मूल और स्वाभाविक अंग या पक्ष; शील ।

character : व्यक्ति के नैतिक स्वाभाविक गुणों का समाहार; चरित्र ।

personality : व्यक्ति के शारीरिक, मानसिक और भावात्मक गुणों का समाहार; व्यक्तित्व ।

temper : शील का अनुभूतियों या भावावेग से सम्बद्ध पक्ष; स्वभाव ।

temperament : चरित्र का वह अंग जो सामान्य आचार-व्यवहार में प्रदर्शित होता है; प्रकृति ।

**Disprove. Confute. Controvert. Refute.**

disprove : (भूलों से युक्त या मिथ्या प्रतीत होने पर) अस्वीकार करना या अमान्य ठहराना ।

confute : प्रमाणों के आधार पर अमान्य ठहराना; असिद्ध करना ।

controvert : आपत्तिपूर्ण होने के कारण अस्वीकार करना या अमान्य ठहराना ।

refute : अच्छी तरह जाँच-पड़ताल करके तथा निश्चयपूर्वक अमान्य ठहराना ।

**Dispute** *see* **(i) Argument, (ii) Discuss.**

**Disregard** *see* **Neglect.**

**Dissension** *see* **Discord.**

**Dissimilar** *see* **Different.**

**Dissolve** *see* **(i) Adjorn, (ii) Melt.**

**Distant** *see* **Far.**

**Distinct** *see* **Different.**

**Distinctive** *see* **Characteristic.**

**Distinguish. Differentiate. Discriminate.**

distinguish : विशेषताओं के आधार पर चुनकर अलग करना; विशिष्टता दिखाना; प्रभेद करना ।

differentiate : विशिष्ट भेदों के आधार पर अलग-अलग करना; भेद करना ।

discriminate : सूक्ष्म अन्तरों के आधार पर अनुरूप वस्तुओं को अलग-अलग करना; सूक्ष्म भेद दिखाना ।

**Distinguish** *see* **Discern.**

**Distinguished** *see* **Famous.**

**Distrait** *see* **Absentminded.**

**Distraught** *see* **Absentminded.**

**Disturb. Agitate. Perturb.**

disturb : अशान्त या क्षुब्ध करना; विशेषतः मानसिक शान्ति भंग करना ।

agitate : सामाजिक, राजनीतिक या आर्थिक परिवर्तन कराने के उद्देश्य से आन्दोलन करना ।

perturb : अशान्त तथा चिन्तित बना देना ।

**Distress. Agony. Anguish. Suffering.**

distress : (दु:ख-दर्द, चिन्ता आदि के परिणामस्वरूप होनेवाला) कष्ट ।

agony : घोर शारीरिक तथा मानसिक कष्ट; वेदना ।

anguish : तीव्र मानसिक कष्ट; मनोव्यथा ।

suffering : ऐसा कष्ट जो भोगा जा रहा हो; दु:ख-भोग, भोग ।

**Divergent** *see* **Difference.**

**Diverse** *see* **Different.**

**Divert** *see* **Amuse.**

**Divest** *see* **Strip.**

**Divide** *see* **Separate.**

**Divulge** *see* **Reveal.**

**Do. Accomplish. Achieve. Effect. Execute. Fulfil. Perform.**

do : (कोई एक कार्य) करना या पूरा करना ।

accomplish : (कोई कार्य) धैर्य तथा प्रयत्नपूर्वक पूरा करना ।

achieve : (महत्त्वपूर्ण चीज़) कठिनाइयों पर साहसपूर्वक विजय पाते हुए प्राप्त या उपार्जित करना ।

effect : (कठिनाइयों पर विजय पाते हुए) कोई विशेष प्रभाव सूचित करना ।

execute : (नियम, योजना आदि को) कार्यान्वित करना ।

fulfil : (कोई निर्दिष्ट या प्रत्याशित कार्य) सम्पन्न करना ।

perform : (कठिन या जटिल काम) अनेक क्रियाओं-प्रक्रियाओं द्वारा पूरा करना; निष्पादित ।

**Docile** *see* **Obedient.**

**Doctrine. Dogma. Precept. Tenet.**

doctrine : सिद्धान्तों पर आधारित वाद या मत ।

dogma : ऐसी मनमानी धारणा या विश्वास जिसे सत्ता या शासन लोगों को मानने के लिए बाध्य करता हो; मताग्रह ।

precept : ऐसी धारणा या विश्वास जो अपने आचरण या व्यवहार का आधार-स्वरूप मान लिया गया हो; आदेशिका ।

tenet : ऐसी सैद्धान्तिक धारणा या विचार जो अपने मन में दृढ़ रूप से मान्य या स्थापित कर लिया गया हो ।

**Dogged** *see* **Stubborn.**

**Dogma** *see* **Doctrine.**

**Doleful** *see* **Sad.**

**Dominion** *see* **Power.**

**Donate** *see* **Give.**

**Donation** *see* **Present.**

**Dormant** *see* **Latent.**

**Doubtful. Dubious. Questionable.**

doubtful . संशयपूर्ण या संदिग्ध ।

dubious : अनिश्चित और अस्पष्ट; भ्रामक ।

questionable : प्रश्नास्पद ।

**Drag** *see* **Pull.**

**Draw** *see* **Pull.**

**Dread** *see* **(i) Awe, (ii) Fear.**

**Drift** *see* **Tendency.**

**Drill** *see* **Practice.**

**Droll** *see* **Funny.**

**Drove** *see* **Group.**

**Drunk. Drunken. Intoxicated.**

drunk : शराब पीनेवाला या शराब पीने का आदी; शराबी ।

drunken : अधिक मात्रा में शराब पीने का आदी; पियक्कड़; नशेबाज ।

intoxicated : जिस पर शराब का हल्का नशा सवार हो; मदहोश ।

**Drunken** *see* **Drunk.**

**Dry. Arid.**

dry : जिसमें नमी न हो; सूखा, शुष्क ।

arid : (जलवायु या प्रदेश) जो जलहीन हो; सूखा, शुष्क ।

**Dubious** *see* **Doubtful.**

**Ductile** *see* **Pliable.**

**Dul'. Blunt. Obtuse.**

dull : जिसकी धार तेज न हो, अतीक्ष्ण, कुण्ठित ।

blunt : जिसकी धार मोटी होने के कारण तेज न हो; भुथरा, मोथा ।

obtuse : जिसमें धार न हो; नकठा, धार-रहित ।

**Dull** *see* **Stupid.**

**Dumbfound** *see* **Puzzled.**

**Dupe** *see* **Cheat.**

**Duplicate** *see* **Copy.**

**Dusky** *see* **Dark.**

**Dwarf. Midget. Pygmy.**

dwarf : बहुत छोटा, विशेषत: अनुपातहीन अंग-प्रत्यंगों वाला; बौना ।

midget : अपेक्षया छोटे क़दवाला; नाटा ।

pygmy : अत्यन्त छोटे क़दवाला; ठिगना ।

**Dwindle** *see* **Decrease.**

**Each** *see* **Every.**

**Eager. Anxious. Avid. Keen.**

eager : जो इच्छित चीज़ को शीघ्रतापूर्वक प्राप्त कर लेने के लिए तत्पर हो; उत्सुक ।

anxious : उत्सुक और चिन्तित; व्यग्र ।

avid : जिसकी उत्सुकता लोभ-जन्य हो; लालायित ।

keen : जिसकी उत्सुकता रुचि और लगन की सूचक हो; चाव से भरा, उत्कण्ठित ।

**Easy. Effortless. Facile. Simple. Smooth.**

easy : जिसे करने में कठिनाई न होती हो अथवा परिश्रम न करना पड़ता हो; सरल, आसान ।

effortless : बिना परिश्रम के पर विशेष ज्ञान के बल पर होनेवाला; सहज ।

facile : जिसे सरलता से प्राप्त किया जा सके; सहज-प्राप्त, सहज-साध्य ।

simple : जिसमें जटिलता या पेचीलापन न हो; सरल, सादा ।

smooth : सीधा, सरल और एक-रस ।

**Economical** *see* **Thrifty.**

**Edge** *see* **Border.**

**Edifice** *see* **Building.**

**Educate** *see* **Teach.**

**Effect** *see* **Do.**

**Effective. Effectual. Efficacious. Efficient.**

effective : निश्चित रूप से प्रभाव डालने या असर करनेवाला; अचूक ।

effectual : अपने प्रभाव से फल उत्पन्न करनेवाला; फलप्रद ।

efficacious : जो वांछित प्रभाव उत्पन्न करने में समर्थ हो; प्रभावोत्पादक ।

efficient : (व्यक्ति) जो अपनी क्रियाशीलता, प्रभाव आदि कुशलतापूर्वक दिखाता हो; कार्यकुशल ।

**Effectual** *see* **Effective.**

**Efficacious** *see* **Effective.**

**Efficient** *see* **Effective.**

**Effortless** *see* **Easy.**

**Eject. Dismiss. Evict. Expel. Oust.**

eject : अन्दर से बाहर फेंकना; निकालना ।

dismiss : सेवा से हटाना; सेवा-निवृत्त करना ।

evict : क़ानूनी ढंग से बाहर करना; बेदखल करना ।

expel : बलात् बाहर करना; निष्कासित करना ।

oust : अवांछनीय व्यक्तियों को पद आदि से हटाना; पदच्युत करना ।

**Elastic. Flexible. Resilient. Supple.**

elastic : जिसे इच्छानुसार कोई रूप दिया जा सकता हो; रूपद ।

flexible : जिसे आसानी से मोड़ा या बदला जा सके; लचीला, नम्य ।

resilient : जिसमें लोच हो; लोच-भरा ।

supple : जो दबाने, मोड़ने आदि पर टूटता न हो; सुनम्य, सुखनम्य ।

**Elderly** *see* **Age.**

**Elect** *see* **Choose.**

**Election** *see* **Choice.**

**Element. Component. Constituent. Ingredient. Factor.**

element : किसी मूर्त या अमूर्त पदार्थ का वह छोटा अंश जिसे और छोटा न किया जा सके; तत्त्व ।

component : किसी इकाई का कोई एक अंश; अंग, अवयव ।

constituent : किसी जटिल या पेचीली चीज़ या विचार का कोई महत्त्वपूर्ण अंग; घटक ।

ingredient : उन चीज़ों में से हर एक जिनसे मिश्रण तैयार होता है; संघटक ।

factor : ऐसी बात या चीज़ जो अंगरूप हो और निर्णायक प्रभाव उत्पन्न करती हो; कारक ।

**Elevate** *see* **Lift.**

**Elevation** *see* **Height.**

**Elucidate** *see* **Explain.**

**Emanate** *see* **Rise.**

**Emancipate** *see* **Free.**

**Emancipation** *see* **Freedom.**

**Embarrass. Discomfit. Disconcert.**

embarrass : परेशान करके किंकर्तव्यविमूढ़ बना देना।

discomfit : किसी की आशाएँ नष्ट करते हुए उसे पूर्णतया विचलित कर देना; छक्के छुड़ा देना।

disconcert : छेड़छाड़ से क्षुब्ध कर देना।

**Embellish** *see* **Adorn.**

**Embrace** *see* **Include.**

**Emergency. Contingency. Crisis. Exigency. Strait.**

emergency : ऐसी स्थिति जो सहसा और अप्रत्याशित रूप से आ उपस्थित हुई हो और जिसका मुक़ाबला तुरन्त करना पड़े; आपात।

contingency : भावी आपात; विशेषत: जिसकी आशंका बनी हो।

crisis : ऐसी स्थिति जिसमें राजनैतिक या आर्थिक व्यवस्था लड़खड़ा रही हो; संकट।

exigency : (क) आपत्काल; विपत्ति का समय।
(ख) आपत्कालीन आवश्यकता; अत्यावश्यकता।

strait : ऐसी विकट स्थिति जो दुर्दशा की सूचक हो; विस्थिति (विकट-स्थिति)।

**Emigrate** *see* **Migrate.**

**Eminent** *see* **Famous.**

**Emigre** *see* **Alien.**

**Emotion** *see* **Feeling.**

**Empty. Vacant. Vacuous. Void.**

empty : जिसमें कुछ भरा न हो अथवा जो भरा न हो; खाली।

vacant : (स्थान, पद आदि) जिसकी पूर्ति अभी न हुई हो अथवा होने को हो; रिक्त।

. . .

vacuous : जिसमें हवा का प्रवेश न हो; निर्वात ।

void : जो पूरा या बहुत-कुछ खाली हो; रहित, हीन, शून्य ।

**Empty** *see* **Vain.**

**Emulation** *see* **Competition.**

**Emulous** *see* **Ambitious.**

**Enation** *see* **Kinship.**

**Enchant** *see* **Attract.**

**Encounter** *see* **Battle.**

**Encroach** *see* **Trespass.**

**End** *see* **(i) Close, (ii) Intention.**

**Endeavour** *see* **Try.**

**Endemic** *see* **Native.**

**Endorse** *see* **Approve.**

**Endurance** *see* **Patience.**

**Endure** *see* **Bear.**

**Enemy** *see* **Opponent.**

**Energetic** *see* **Active.**

**Energy** *see* **Strength.**

**Engagement** *see* **Battle.**

**Enhance** *see* **Heighten.**

**Enigmatic** *see* **Obsure.**

**Enimity. Animosity. Antagonism. Hostility.**

enimity : प्रकट या गुप्त द्वेष भाव; शत्रुता ।

animosity : उग्र तथा प्रकट शत्रुता; वैर ।

antagonism : शक्ति या अधिकार-प्राप्ति के लिए होनेवाला स्वार्थपरक सक्रिय विरोध; प्रतिरोध ।

hostility : आक्षेप, आक्रमण आदि के रूप मे प्रकट होनेवाली शत्रुता; सक्रिय विरोध ।

**Enjoyable** *see* **Pleasing.**

**Enjoyment** *see* **Pleasure.**

**Enlarge** *see* **Increase.**

**Return. Recur. Revert.**

return : पहलवाली स्थिति, स्थान आदि पर आना; लौटना ।

recur : (बार-बार पहलेवाली स्थिति पर) लौट-लौट आना ।

revert : मूल या पुरानी स्थिति पर लौट आना; फिरना ।

**Reveal. Betray. Disclose. Divulge. Tell.**

reveal : छिपी हुई या गुप्त रखी हुई बात प्रकट करना; उद्घाटित करना ।

betray : विश्वासघात करना; भेद खोलना ।

disclose : ऐसा भेद खोलना जिसकी पूर्व-घोषणा अभी न हुई हो ।

divulge : ऐसी बात को उद्घाटित करना जिसे गुप्त रखना वांछनीय हो; भण्डा फोड़ना ।

tell : किसी ऐसे व्यक्ति को भेद बतलाना जिसने जानने की इच्छा प्रकट की हो ।

**Revenge** *see* **Avenge.**

**Revengeful** *see* **Vindictive.**

**Reverence. Adoration. Veneration. Worship.**

reverence : किसी गुणी पात्र के प्रति होनेवाला पूज्य-भाव; श्रद्धा ।

adoration : व्यक्तिगत रूप से ईश्वर की की जानेवाली पूजा; आराधना ।

veneration : पवित्र या पुण्यीकृत व्यक्ति अथवा उससे सम्बन्धित चीज़ों के प्रति होनेवाला पूज्य-भाव; भक्ति ।

worship : ईश्वर या देवी-देवता को प्रसन्न करने के लिए किया जाने वाला धार्मिक कृत्य; पूजा ।

**Reverence** *see* **Awe.**

**Reverse. Invert. Transpose.**

reverse : क्रम, दिशा, सम्बन्ध, स्थिति आदि विपरीत करना; पलटना ।

invert : भीतरी भाग बाहर या बाहरी भाग भीतर करना; उलटना ।

transpose : क्रम में आगे-पीछे करना; विपर्यय करना ।

**Reverse** *see* **Opposite.**

**Revert** *see* **Return.**

**Revile** *see* **Scold.**

**Revoke** *see* **Abolish.**

**Revolt** *see* **Rebellion.**

**Rovolution** *see* **Rebellion.**

**Rich. Affluent. Opulent. Wealthy. Well-to-do.**

rich : जिसके पास सामान्य आवश्यकताओं से अधिक धन हो; धनी, अमीर।

affluent : जिसकी धन-सम्पत्ति बराबर बढ़ती चलती हो; समृद्धिशील।

opulent : अति समृद्ध तथा वैभवशाली।

wealthy : बहुत बड़ा धनी; धनाढ्य।

well-to-do : सुखपूर्वक निर्वाह के लिए जिसके पास यथेष्ट धन हो; खुशहाल।

**Ride** *see* **Bait.**

**Ridicule. Derision. Mockery. Taunt.**

ridicule : किसी की कमजोरी, भूल, भद्देपन की उड़ाई जानेवाली हँसी; मजाक।

derision : दुर्भावना या द्वेष से किसी को नीचा दिखाने के लिए किसी की उड़ाई जानेवाली हँसी; उपहास।

mockery : किसी की विलक्षणताओं की तिरस्कारपूर्वक उड़ाई जानेवाली हँसी; खिल्ली।

taunt : किसी को अपमानित या लज्जित करने के लिए उसके किसी ओछे कार्य का किया जानेवाला उल्लेख; ताना।

**Ridiculous** *see* **Absurd.**

**Right. Prerogative. Privilege.**

right : (जन्म, शक्ति, योग्यता, ज्ञान या विधि से प्राप्त होनेवाला) अधिकार।

prerogative : पद, स्थिति आदि के फलस्वरूप मिलनेवाला तथा सत्ता-सूचक अधिकार; प्राधिकार।

privilege : रियायत के रूप में होनेवाला मानसूचक अधिकार; विशेषाधिकार।

**Right** *see* **Good.**

**Righteous** *see* **Moral.**

**Rigid** *see* **(i) Stiff, (ii) Strict.**

**Rigorous** *see* **Strict.**

**Rim** *see* **Border.**

**Rip** *see* **Tear.**

**Ripe. Adult. Mature. Mellow.**

ripe : जो क्रिया के लिए पूरी तरह से योग्य हो; पका, पक्व ।

adult : शारीरिक दृष्टि से परिपक्व; वयस्क ।

mature : जो पूर्ण रूप से विकसित हो; प्रौढ़ ।

mellow : (फल) जो आवश्यकता से कुछ अधिक पका हो; अधिपक्व ।

**Ripple** *see* **Wave.**

**Rise. Arise. Emanate. Derive. Flow. Issue. Originate. Spring. Stem.**

rise : (ऊपर की ओर) उठना ।

arise : हेतुवशात् उठना; उदित होना ।

emanate : (अमूर्त या अस्पृश्य चीज़ों के सम्बन्ध में) निस्सृत होना ।

derive : किसी दूसरी चीज़ से बनना या निकलना; व्युत्पन्न होना ।

flow : धारा के रूप में बहना; प्रवाहित होना ।

issue : (मार्ग, द्वार आदि के द्वारा) निर्गत होना ।

originate : किसी निश्चित स्रोत से निकलना; उद्भूत होना ।

spring : सहसा और वेगपूर्वक निकलना; फूटना ।

stem : अंकुर के रूप में निकलना; अंकुरना ।

**Rite** *see* **Ceremony.**

**Ritual** *see* **Ceremony.**

**Rivalry** *see* **Competition.**

**Roam. Ramble. Rove. Stray.**

roam : आनन्द के लिए घूमना-फिरना; सैर करना ।

ramble : निठल्लेपन के कारण घूमना; मटरगश्ती करना ।

rove : किसी विशेष उद्देश्य से या जानकारी प्राप्त करने के लिए घूमना; भ्रमण करना ।

stray : ठीक पथ से बहककर इधर-उधर घूमना; भटकना ।

**Robust** *see* **Healthy.**

**Roller** *see* **Wave.**

**Root** *see* **Origin.**

**Rot** *see* **Decay.**

**Rough. Harsh. Jagged. Rugged. Uneven.**

rough : जो मुलायम, चिकना तथा समतल न हो, खुरदरा, ऊँचा-नीचा ।

harsh : रूखा और कड़ा ।

jagged : विषम और दाँतेदार ।

rugged : ऊबड़-खाबड़ ।

uneven : असमतल; विषम ।

**Round. Annular. Circular. Globular. Spherical.**

round : जिसके किनारे या परिधि आदि का हर बिन्दु केन्द्र से बराबर दूरी पर हो; गोल ।

annular : गोल, विशेषतः अन्दर से खोखला; वलयाकार ।

circular : वृत्त की रेखा के सदृश; वर्तुल ।

globular : गेंद के आकार का ( फलतः जो पूरा-पूरा गोल न हो ); गोलिकाकार ।

spherical : (ठोस पदार्थ) जो देखने में प्रायः गोल होता है; गोलाकार ।

**Round** *see* **About.**

**Rouse** *see* **Stir.**

**Rout** *see* **Conquer.**

**Rove** *see* **Roam.**

**Rude. Discourteous. Ill-mannered. Impolite. Uncivil.**

rude : जो जान-बूझकर दूसरों की अनुभूतियों के अनुकूल आचरण न करता हो; रूखा ।

discourteous : मर्यादा के अनुकूल व्यवहार न करनेवाला; अभद्र ।

ill-mannered : जिसे व्यवहारगत सामाजिक सुविधाएँ भी दूसरों को देने का ज्ञान न हो; उजड्ड ।

impolite : सभ्य समाज की परम्पराओं के विपरीत आचरण करनेवाला; अशिष्ट ।

uncivil : सामान्य समझे जानेवाले व्यवहारों की भी उपेक्षा करनेवाला; असभ्य ।

**Rugged** *see* **Rough.**

**Rule** *see* **Govern.**

**Reuminat** *see* **Ponder.**

**Ruse** *see* **Trick.**

**Ruthless** *see* **Cruel.**

**Sad. Dejected. Depressed. Doleful. Melancholy. Sorrowful.**

sad : वियोग, शोक, दुःख आदि से दुःखी और निराश; उदास।

dejected : विफलता से दुःखी; निराश।

depressed : थका-हारा हताश; दलित, अवपीड़ित।

doleful : दुःखी और विकल; आर्त्त।

melancholy : चिन्तित और म्लान।

sorrowful : शोक में डूबा हुआ; शोकमग्न।

**Sadness** *see* **Sorrow.**

**Sagacious** *see* **Shrewd.**

**Sage** *see* **Wise.**

**Salary** *see* **Wages.**

**Same. Equal. Equivalent. Identical. Very.**

same : कोई और या दूसरा नहीं; वही।

equal : जिनमें गुण, मात्रा, रंग-रूप आदि सम्बन्धी कोई अन्तर न हो; समान।

equivalent : अर्थ, शक्ति, परिमाण आदि के विचार से एक-जैसा; सम्प्रभावी, तदर्थी।

identical : ब्यौरे की दृष्टि से सर्व-सम; समरूप।

very : बिलकुल वही।

**Sanction** *see* **Approve.**

**Sanctuary** *see* **Shelter.**

**Satire. Irony.**

satire : ऐसा विनोद जिसमें किसी कृति की भूलों-त्रुटियों को दरशाते हुए उसे तुच्छ ठहराया गया हो; विद्रूप, उपहास।

irony : ऐसी विनोदपूर्ण बात जिसके शब्दार्थ और अभिप्रेत अर्थ में परस्पर-विरुद्ध सम्बन्ध हो; व्यंग्य।

**Satire** *see* **Caricature.**

**Savage** *see* **Barbarian.**

**Save. Deliver. Redeem. Rescue. Ransom.**

save : सुरक्षित रखना या सुरक्षित स्थिति में ले आना; बचाना ।

deliver : छुटकारा देना; बन्धन आदि से छुड़ाना ।

redeem : दुःख, पाप आदि से बचाना; निस्तार करना ।

rescue : सामयिक सहायता देकर विपत्ति, संकट आदि से उभार लेना; उद्धार करना ।

ransom : मुक्त्यर्थ धन देना ।

**Saying. Maxim. Motto. Proverb.**

saying : अर्थपूर्ण और सारगर्भित वाक्य; उक्ति ।

maxim : नियम के रूप में होनेवाला कोई प्राचीन नीतिवचन; सूक्ति ।

motto : आदर्श उक्ति; आदर्शोक्ति ।

proverb : व्यावहारिक उक्ति; कहावत ।

**Scant** *see* **Meager.**

**Scanty** *see* **Meager.**

**Scarce** *see* **Rare.**

**Scene** *see* **View.**

**Scenery** *see* **View.**

**Scheme** *see* **Plan.**

**Scholar** *see* **Pupil.**

**School** *see* **Group.**

**Scold. Berate. Revile. Upbraid. Vituperate.**

scold : चिढ़ या क्रुद्ध होकर किसी को उसके दोष दिखलाते हुए उसे बुरा-भला कहना; बिगड़ना ।

berate : बहुत अधिक डाँटना या बुरा-भला कहना; फटकारना ।

revile : तिरस्कारपूर्वक गालियाँ देना ।

upbraid : उग्र शब्दों में बुरा-भला कहना; डाँटना ।

vituperate : घोर निन्दा करना और गालियाँ देना; भर्त्सना करना ।

**Scope** *see* **Range.**

**Scorn** *see* **Despise.**

**Scrawny** *see* **Lean.**

**Scrupulous** *see* **Careful.**

**Scrutinize** *see* **Inspect.**

**Seasonable** *see* **Timely.**

**Secure** *see* **Get.**

**Security** *see* **Guarantee.**

**Sedulous** *see* **Busy.**

**See. Behold. Descry. View.**

see : जानकारी प्राप्त करने के उद्देश्य से देखना; दृष्टिपात करना ।

behold : ध्यानपूर्वक देखना; अवलोकन करना ।

descry : दूरस्थ या छिपी हुई चीज़ या बात को देख, जान या समझ लेना; भाँपना ।

view : परखने के विचार से सामने रखी हुई चीज़ देखना; पर्यवेक्षण करना ।

**Segment** *see* **Part.**

**Seize** *see* **Take.**

**Selection** *see* **Choice.**

**Self-Confidence** *see* **Confidence.**

**Self-esteem** *see* **Pride.**

**Semblance** *see* **Appearance.**

**Sense** *see* **Meaning.**

**Sensible** *see* **(i) Aware, (ii) Material, (iii) Perceptible, (iv) Rational.**

**Sensual** *see* **Sensuous.**

**Sensuous. Sensual. Voluptuous.**

sensuous : (क) ऐन्द्रिय ।
(ख) इन्द्रियलोलुप ।

sensual : (क) विषय-भोग सम्बन्धी; विषयी ।
(ख) काम-चारी ।

voluptuous : (क) भोग-विषयक, विलास सम्बन्धी ।
(ख) ऐयाश ।

**Sentiment** *see* **Feeling.**

**Sentimental. Romantic.**

sentimental : जिसमें कोमल भावों की प्रबलता हो अथवा जिस पर कोमल भावों का जल्दी प्रभाव पड़ता हो; भावुक ।

romantic : कल्पित आदर्शों से प्रभावित होनेवाला; रोमानी ।

**Separate. Divide. Sever.**

separate : जुड़ी या जोड़ी हुई वस्तुओं को अलग करना; पृथक् करना ।

divide : काट या बाँटकर खण्ड-खण्ड करना; विभक्त करना ।

sever : जबरदस्ती और पूर्णतया अलग करना; विच्छिन्न करना ।

**Sequence** *see* **Series.**

**Serene** *see* **Calm.**

**Series. Chain. Sequence. Succession.**

series : एक ही प्रकार की चीजों का एक के बाद एक-एक करके चलनेवाला क्रम; माला ।

chain : पूर्वापर सम्बन्ध के विचार से चलनेवाला घटनाओं आदि का क्रम; लड़ी ।

sequence : सम्बन्धित बातों, घटनाओं आदि का चलनेवाला क्रम; अनुक्रम, सिलसिला ।

succession : असम्बद्ध घटनाओं का होनेवाला क्रमिक अनुगमन; ताँता ।

**Sermon** *see* **Speech.**

**Settle** *see* **Decide.**

**Settlement** *see* **Agreement.**

**Severe. Ascetic. Austere. Stern.**

severe : कड़ा, विशेषतः अनुशासन-प्रिय ।

ascetic : जो संयम द्वारा शरीर को कष्ट देता हो; योगी ।

austere : अत्यन्त संयम तथा सादे ढंग से रहनेवाला; अतिसंयमी ।

stern : दृढ़प्रतिज्ञ तथा कठोर ।

**Sever** *see* **Separate.**

**Shake. Quake. Quiver. Shiver. Shudder. Tremble.**

shake : आगे-पीछे या ऊपर-नीचे जल्दी-जल्दी होते रहना; गतियुक्त होना, हिलना ।

quake : थर्रा उठना, विशेषतः क्षुब्ध होने पर ।

quiver : ठेस, धक्के आदि से सहम उठना; लरजना ।

shiver : क्षणिक रूप से कम्पित या चलायमान होना (विशेष रूप से ठंड के कारण) ।

shudder : (आतंक, ठंड आदि के कारण) आन्दोलित होना ।

tremble : थकावट, भय आदि के कारण या नियन्त्रण या सन्तुलन बिगड़ने पर हिलना; कांपना।

**Shallow** *see* **Superficial.**

**Shame** *see* **Disgrace.**

**Shape** *see* **Form.**

**Share. Partake. Participate.**

share : हिस्सा लेना।

partake : साझीदार बनना।

participate : सम्मिलित होना।

**Sharp. Acute. Keen.**

sharp : तीक्ष्ण, तेज़, विशेषतः अप्रिय, कटु या क्रूर।

acute : उग्र, विशेषतः अत्यन्त अप्रिय तथा क्लेशप्रद।

keen : प्रखर; विशेषतः जिसकी तेज़ी प्रिय तथा उत्साहवर्धक हो।

**Shatter** *see* **Break.**

**Shelter. Asylum. Refuge. Retreat. Sanctuary.**

shelter : आश्रय; विशेषतः बचाव की जगह।

asylum : जहाँ पहुँचकर कोई प्रतिरक्षित रहे; शरण, शरण-स्थान।

refuge : ऐसी जगह जहां कोई जान बचाने के उद्देश्य से भागकर जाता हो; शरण।

retreat : एकान्त या गुप्त आश्रय।

sanctuary : पवित्र शरण-स्थान।

**Shield** *see* **Defend.**

**Shift** *see* **Move.**

**Shining** *see* **Bright.**

**Shiver** *see* **Shake.**

**Shock. Paralyze. Startle. Stun.**

shock : आकस्मिक रूप से मानसिक आघात लगना; सदमा लगना।

paralyze : लकवा मारना; विशेषतः अवसन्न या पंगु हो जाना।

startle : विस्मय या भय से चकरा जाना; भौंचक होना।

stun : सुन्न और हतबुद्धि हो जाना; स्तब्ध हो जाना।

**Shore. Bank. Beach. Coast.**

shore : नदी, समुद्र आदि के ठीक किनारे का भू-भाग; तीर।

bank : नदी का ढलवाँ या उठा हुआ किनारा; तट ।

beach : बालू-तट; विशेषत: समुद्र का वह किनारा जो ज्वार आने पर जलमग्न हो जाता हो ।

coast : समुद्र-तट ।

**Short** *see* **Brief.**

**Show. Display. Exhibit. Expose. Flaunt.**

show : देखने के लिए उपस्थित या प्रस्तुत करना; दिखाना ।

display : अमूल्य या नई चीजें फैला तथा सजा-सँवारकर दिखाना ।

exhibit : प्रदर्शित करना; विशेषत: जनता का ध्यान आकृष्ट करने के लिए ।

expose : आड़ से निकालकर दिखाना; अनावृत्त करना ।

flaunt : शान या तड़क-भड़क से दिखाना ।

**Showy** *see* **Gaudy.**

**Shrewd. Astute. Perspicacious. Sagacious.**

shrewd : कुशाग्र-बुद्धि; विशेषत: व्यावहारिक विषयों या रीति-नीति में निपुण ।

astute : जो कुशाग्र-बुद्धि भी हो और धूर्त भी; घाघ ।

perspicacious : पहले से सोच-समझ या निश्चय कर लेने में कुशल; दूरदर्शी ।

sagacious : जो तुरन्त सोच-विचार करके किसी निश्चय पर पहुँच जाता हो; व्युत्पन्नमति ।

**Shrewd.** *see* **Clever.**

**Shrink** *see* **Contract.**

**Shrivel** *see* **Wither.**

**Shudder** *see* **Shake.**

**Shy. Bashful. Demur. Diffident. Modest.**

shy : जो स्वभावत: या अनुभवहीनता के कारण दूसरे के सामने आने या उन तक पहुँचने में हिचकता हो; लजीला, शरमीला ।

bashful : लज्जालु या झेंपू; विशेषत: जिसकी असामाजिकता और भीरु-पन खटकता हो ।

demur : लज्जावान; विशेषत: अपनी योग्यता का नम्रतापूर्वक प्रदर्शन करनेवाला ।

diffident : लज्जाशील; विशेषत: आत्म-विश्वासहीन ।

modest : अपनी योग्यता, अधिकार आदि का दृढ़तापूर्वक प्रतिस्थापन न करनेवाला; संकोची ।

**Sick** *see* **Ill.**

**Sign. Indication. Mark. Symptom. Token.**

sign : ऐसा कार्य, बात या घटना जो किसी तथ्य का सूचक या किसी भाव का ज्ञापक हो; चिह्न ।

indication : संकेतात्मक चिह्न; संकेत-चिह्न ।

mark : ऐसा चिह्न जो किसी पर बना या छपा हो अथवा किसी वस्तु के आंतरिक गुणों का परिचायक हो; छाप ।

symptom : भीतरी अव्यवस्था, विकृति, रोग आदि का परिचायक कोई स्पष्ट बाहरी चिह्न; लक्षण ।

token : अनुभूति, गुण, महत्त्व आदि की सूचक कोई चीज; प्रतीक ।

**Significance** *see* **Importance.**

**Significance** *see* **Meaning.**

**Signification** *see* **Meaning.**

**Silent** *see* **Still.**

**Silly. Asinine. Fatuous. Stupid.**

silly : जिसमें सामान्य बुद्धि का भी अभाव हो; नासमझ ।

asinine : बुद्धिहीन, बुद्धू, गधा ।

fatuous : ऐसा मूर्ख जो भ्रम में न रहता हो; बेवकूफ ।

stupid : जो कुशाग्र बुद्धि न हो या जिसमें समझने की शक्ति कम हो; मूर्ख ।

**Silly** *see* **Absurd.**

**Similarity** *see* **Likeness.**

**Simper** *see* **Smile.**

**Simple** *see* **Easy.**

**Simulate** *see* **Assume.**

**Simultaneous** *see* **Contemporary.**

**Sincere. Heartfelt. Hearty. Unaffected. Unfeigned.**

sincere : सत्यशील; विशेषत: सच्चाई-भरा, निश्छल और निष्कपट ।

heartfelt : अनुभूति की सच्चाई से भरा; आंतरिक ।

hearty : हार्दिक; विशेषत: ओज, उल्लास आदि का परिचायक ।

unaffected : अकृत्रिम; विशेषत: सादगी से भरा और आडम्बररहित ।

unfeigned : सच्चा; विशेषत: सहज और सही ।

**Single. Individual. Particular. Sole. Solitary. Unique.**

single : जिसके साथ अथवा जिससे संलग्न और कुछ न हो; अकेला ।

individual : समूह आदि की किसी एक इकाई से सम्बन्धित; वैयक्तिक ।

particular : विशिष्ट; विशेषत: उद्दिष्ट और भिन्न ।

sole : जो किसी विशेष परिस्थिति में अपनी तरह का एक ही हो; एक-मात्र ।

solitary : अलग तथा एकान्तवासी; एकाकी ।

unique : जिसकी तरह का और कोई अस्तित्व में न हो; अनन्य ।

**Sinister. Baleful. Malign.**

sinister : मनहूस; विशेषत: अमंगल, अपशकुन या खतरे का द्योतक ।

baleful : नाशकारी, नाशक; विशेष रूप से दुर्दशा करने या घातक सिद्ध होनेवाला ।

malign : जिसकी प्रवृत्ति दूसरों का अनिष्ट करने की हो; अनिष्टकारी ।

**Skid** *see* **Slide.**

**Skill** *see* **Art.**

**Skinny** *see* **Lean.**

**Skirmish** *see* **Battle.**

**Slack** *see* **Remiss.**

**Slap** *see* **Hit.**

**Slay** *see* **Kill.**

**Slender** *see* **Thin.**

**Slide. Glide. Skid. Slip.**

slide : ढाल पर से फिसलना; ढरकना ।

glide : सहज भाव से सरकना; फिसलना या थिरकना ।

skid : नियन्त्रण खोकर लडखड़ाना या लड़खड़ाकर गिरना; रपटना ।

slip : गीली चिकनी सतह पर पैर का सहसा आगे बढ़ जाना; फिसलना ।

**Slight** *see* **Neglect.**

**Slight** *see* **Thin.**

**Slim** *see* **Thin.**

**Slip** *see* **(i) Error, (ii) Slide.**

**Slow** *see* **Stupid.**

**Sly. Crafty. Cunning. Foxy. Tricky.**

sly : अपने लक्ष्य की सिद्धि के विचार से दुरंगी नीति चलनेवाला; फरेबी ।

crafty : छल-बल या दांव-पेच से अपना उद्देश्य सिद्ध कर लेनेवाला; चालबाज ।

cunning : जो चालाकी से धोखा देता हो; धूर्त्त ।

foxy : लोमड़ी की तरह दूसरे को फुसलाकर धोखा देनेवाला; मक्कार, ठग ।

tricky : दांव से ठगनेवाला; काइयाँ ।

**Small. Diminutive. Little. Minute. Petite. Tiny.**

small : (मूर्त वस्तुओं के सम्बन्ध में) छोटा या थोडा ।

diminutive : क्षुद्राकार; विशेषत: नाजुक ।

little : (अमूर्त वस्तुओं के सम्बन्ध में अथवा कोमलता, दयालुता आदि गुणों का परिचायक) छोटा ।

minute : अत्यन्त सावधानी से देखने पर दिखाई देनेवाला; सूक्ष्म ।

petite : बनी-ठनी और छोटी-सी (लड़की) ।

tiny : पिद्दी-सा ।

**Smash** *see* **Break.**

**Smile. Grin. Simper.**

smile : इस प्रकार हंसना कि मुंह से आवाज न निकले; मुसकराना ।

grin : इस प्रकार मुसकराना कि बाछें खिल जायें ।

simper : मुँह पर झूठी या कृत्रिम मुसकराहट लाना ।

**Smite** *see* **Hit.**

**Smooth** *see* **Easy.**

**Smooth** *see* **Level.**

**Snatch** *see* **Take.**

**Snicker** *see* **Laugh.**

**Snug** *see* **Comfortable.**

**Soar** *see* **Fly.**

**Sole** *see* **Cry.**

**Soft. Bland. Gentle. Mild.**

soft : कोमल, नरम; विशेषतः जिसमें कठोरता, उग्रता, खुरदरापन आदि न हो ।

bland : अतीक्ष्ण, अप्रखर; विशेषतः जो चरपरा या उत्तेजक न हो ।

gentle : सुखद और शान्तिदायक; सुहावना ।

mild : मृदु; विशेषतः जो अपेक्षाकृत कम उग्र या खुरदरा हो ।

**Soiled** *see* **Dirty.**

**Solace** *see* **Comfort.**

**Sole** *see* **Single.**

**Solemnize** *see* **Celebrate.**

**Solicit** *see* **Beg.**

**Solicitude** *see* **Care.**

**Solid** *see* **Firm.**

**Solitary** *see* **(i) Alone, (ii) Single.**

**Soothe** *see* **Comfort.**

**Sorcery** *see* **Magic.**

**Sordid** *see* **Base.**

**Sorrow. Grief. Sadness. Woe.**

sorrow : दीर्घकाल तक बना रहनेवाला क्षतिजन्य या निराशाजन्य दुःख; गम ।

grief : गहरा पर अल्पकालिक दुःख जो दुर्भाग्यपूर्ण स्थिति उत्पन्न होने पर होता है; संताप ।

sadness : अनोत्साह, वियोग आदि के फलस्वरूप होनेवाली दुःखजन्य शिथिलता; उदासी ।

woe : ऐसा उग्र दुःख जिसका शमन न हो; क्लेश ।

**Sorrowful** *see* **Sad.**

**Sound. Noise. Tone.**

sound : ध्वनि, जो सुनाई पड़े ।

noise : शोर; विशेषतः कर्कश-ध्वनि ।

tone : सुर; विशेषतः मधुर-ध्वनि ।

**Sound** *see* **(i) Healthy, (ii) Valid.**

**Sour. Acid. Tart.**

sour : खटास भरा; खट्टा ।

acid : अम्लीय या तुर्श ।

tart : खटास-भरा; विशेषतः प्रिय या स्वादिष्ट ।

**Source** *see* **Origin.**

**Spare** *see* **Meagre.**

**Sparing** *see* **Thrifty.**

**Sparse** *see* **Meagre.**

**Special. Especial. Particular. Specific.**

special : अपने वर्ग की अन्य वस्तुओं से गुण आदि में श्रेष्ठ; विशेष ।

especial : जो विशेष होने के साथ-साथ उत्कृष्ट और महनीय भी हो ।

particular : जिसका सम्बन्ध किसी व्यक्तिगत विशेषता से हो; विशिष्ट ।

specific : विशिष्ट; विशेषतः उद्दिष्ट और स्पष्ट ।

**Specific** *see* **Explicit.**

**Specific** *see* **Special.**

**Specious** *see* **Plausible.**

**Speculate** *see* **Think.**

**Speech. Address. Lecture. Oration. Sermon. Talk.**

speech : भाषण (तैयार किया हुआ या बिना तैयार किया हुआ) ।

address : अभिभाषण, विशेष रूप से तथा विशेष अवसर के लिए तैयार किया हुआ भाषण ।

lecture : किसी विषय की जानकारी कराने के लिए दिया जानेवाला विद्वत्तापूर्ण भाषण; व्याख्यान ।

oration : शब्दाडम्बरयुक्त या अतिशयोक्तिपूर्ण भाषा में होनेवाला भाषण; सम्भाषण ।

sermon : धार्मिक या नैतिक शिक्षा से युक्त भाषण; उपदेश ।

talk : वार्ता, विशेषतः ऐसा भाषण जिसमें वक्ता सरल शब्दों में कोई महत्त्वपूर्ण या रुचिकर बात कहता हो ।

**Speedy** *see* **Fast.**

**Spherical** *see* **Round.**

**Spite** *see* **Malice.**

**Spiteful** *see* **Vindictive.**

**Splendid. Glorious. Gorgeous. Sublime. Superb.**

splendid : अपने तेज, उज्ज्वलता, प्रतिभा आदि से प्रभावित करनेवाला; शानदार, भव्य ।

glorious : अति सुन्दर; विशेषत: यशस्कर ।

gorgeous : अलंकृत; विशेषत: भड़कीला ।

sublime : परम सुन्दर; विशेषत: अलौकिक या दिव्य ।

superb : ऊँचे दरजे का; मनोरम और चमत्कारपूर्ण ।

**Splinter** *see* **Break.**

**Split** *see* **Break.**

**Spoil** *see* **(i) Decay, (ii) Injure.**

**Sport** *see* **Play.**

**Spring** *see* **Rise.**

**Spurious** *see* **Artificial.**

**Spurn** *see* **Decline.**

**Squabble** *see* **Quarrel.**

**Squeamish** *see* **Dainty.**

**Stand** *see* **Bear.**

**Standard. Criterion. Touchstone. Yardstick.**

standard : किसी चीज के गुण आदि स्थिर रखने तथा उसके अच्छे-बुरे होने का निर्णय करने के लिए बनाया हुआ आधिकारिक मान; मानक ।

criterion : आलोचक की दृष्टि में वह नियम जिससे वह किसी की उपयुक्तता, उत्कृष्टता, शुद्धता आदि की परख करता हो; मापदण्ड ।

touchstone : कसौटी; विशेषत: जिससे जाना जा सके कि अमुक चीज में कितना खरापन है ।

yardstick : मान या महत्त्व नापने का सही मानदण्ड; प्रमाप ।

**Stare** *see* **Look.**

**Start** *see* **Begin.**

**Startle** *see* **Shock.**

**Starved** *see* **Hungry.**

**State. Condition. Situation. Status.**

state : दशा; विशेषत: परिस्थितियों का ऐसा सामूहिक रूप जो किसी व्यक्ति या वस्तु के चारों ओर हो और उसके चरित्र को प्रभावित करता हो।

condition : अवस्था; विशेषत: परस्पर सम्बद्ध परिस्थितियों का योग।

situation : स्थिति; विशेषत: सम्बन्धित व्यक्ति-विशेष के विचार से होनेवाला महत्त्वपूर्ण परस्पर सम्बद्ध स्थितियों का होनेवाला जमाव।

status : हैसियत; विशेषत: उम्र, शिक्षा, लिंग, पद आदि के विचार से होनेवाली विशेष अवस्था।

**Stately** *see* **Grand.**

**Stature** *see* **Height.**

**Status** *see* **State.**

**Statute** *see* **Law.**

**Staunch** *see* **Faithful.**

**Stay. Abide. Linger. Remain. Tarry. Wait.**

stay : किसी निर्दिष्ट स्थान पर रुके, ठहरे या बने रहना; ठहरना।

abide : वास करना।

linger : जान-बूझकर देर करने के उद्देश्य से कहीं ठहरे या रुके रहना।

remain : टिकना; विशेषत: जो दूसरों के चले जाने पर भी कहीं ठहरा रहे।

tarry : निर्दिष्ट, नियत या आवश्यक समय से कहीं पर अधिक ठहरना।

wait : प्रतीक्षा करना; विशेषत: कहीं रुक या ठहरकर।

**Steady. Even. Regular. Uniform.**

steady : नियमित रूप तथा गति से होनेवाला; एक-रूप, सुस्थिर।

even : एक-रूप; विशेषत: जिसमें अनियमितता तथा असमता का अभाव हो।

regular : नियमित; विशेषत: निश्चित क्रम तथा नियम के अनुरूप होनेवाला।

uniform : एकविध; विशेषत: किसी नियत मानक के अनुरूप।

**Steal. Filch. Lift. Pilfer.**

steal : दूसरे की चीज चुपके से या बेईमानी से ले लेना; चुराना।

filch : कोई चीज किसी की आँख बचाकर उड़ा लेना; मूसना।

lift : चुपके से या बलात् उठा ले जाना।

pilfer : छोटी-मोटी चीज़ चुराना।

**Stem** *see* **Rise.**

**Sterile** *see* **Infertile.**

**Stern** *see* **Severe.**

**Stick. Adhere. Cling. Cohere.**

stick : चिपकना; विशेषत: आसानी से अलग न होना।

adhere : जुड़ना; विशेषत: जमे या डटे रहना।

cling : लिपटना; विशेषत: प्रेमपूर्वक।

cohere : जुड़ या चिपककर एक इकाई का रूप धारण करना; सटना।

**Stiff. Inelastic. Inflexible. Rigid.**

stiff : कड़ा; विशेषत: जो दबाये जाने पर मुड़ता या लचकता न हो।

inelastic : विशेषत: जिसमे लोच न हो; चीमड़।

inflexible : जो नम्य न हो; अनम्य।

rigid : जिसे शिथिल या परिवर्तित न किया जा सकता हो; परिदृढ़।

**Stiff.** *see* **Firm.**

**Still. Hushed. Noiseless. Quite. Silent.**

still : जो शब्द करता हुआ या हिलता-डुलता न हो; निःशब्द, गतिहीन।

hushed : (जहाँ) शोर आदि दबा या दबाया गया हो; निस्तब्ध।

noiseless : शोर से रहित; नीरव।

quite : चुपचाप, शान्त; विशेषत: उद्वेग और क्षोभरहित।

silent : जो बोल न रहा हो या जो शायद ही बोलता हो; खामोश, मौन।

**Stimulate** *see* **Animate.**

**Stimulate** *see* **Provoke.**

**Stipend** *see* **Wages.**

**Stir. Arouse. Awaken. Rouse. Waken.**

stir : झकझोरना; विशेषत: क्रियाशील या सचेष्ट बनाना।

arouse : चौकन्ना करना; विशेषत: सचेत बनाना।

awaken : उद्बुद्ध करना; विशेषत: किसी की सुप्त शक्तियों को अनुप्राणित करना।

rouse : जगाना; सचेत करना।

waken : क्रियाशील बनाना ।

**Stoic** *see* **Impassive.**

**Stolid** *see* **Impassive.**

**Stop. Cease. Desist. Discontinue.**

stop : रुकना; विशेषतः गति, प्रगति आदि अवरुद्ध होने के कारण ।

cease : रुकना; विशेषतः किसी स्थिति या दशा का अन्त या बन्द होना ।

desist : रुकना; विशेषतः किसी हानिकर या निरर्थक काम या बात से बाज आना ।

discontinue : रुकना; विशेषतः अभ्यास के रूप में किये जानेवाले कार्य आदि का बन्द होना ।

**Storm** *see* **Attack.**

**Story. Anecdote. Fable. Narrative. Tale.**

story : सूचना या मनोरंजन-प्रधान कल्पित या वास्तविक घटनाओं की शृंखला; कहानी ।

anecdote : जीवन-चरित्र सम्बन्धी; कोई मार्मिक तथा मनोरंजक कथा ।

fable : उपदेश-प्रधान कहानी; कथा ।

narrative : वास्तविक या सच्चा घटना-क्रम; वृत्तान्त ।

tale : सरल शब्दों में शिथिलतापूर्वक कही हुई मनोरंजन-प्रधान कल्पित कहानी; किस्सा ।

**Stout** *see* **Strong.**

**Strait** *see* **Emergency.**

**Strange. Odd. Quaint. Queer. Peculiar.**

strange : अज्ञात या असामान्य होने के कारण अपरिचित; अजनबी, विलक्षण ।

odd : विचित्र; विशेषतः जो सामान्य से भिन्न प्रतीत होने के कारण बेमेल सा लग रहा हो ।

quaint : पुराने ढंग का; विशेषतः असंगत ।

queer : विचित्र; विशेषतः असामान्य, सन्देह-भरा या सनक-भरा ।

peculiar : अद्भुत; विशेषतः जिसमें अपूर्व या अद्वितीय गुण हो ।

**Stranger** *see* **Alien.**

**Stratagem** *see* **Trick.**

**Stray** *see* **Roam.**

**Strength. Energy. Force. Might. Potency. Power.**

strength : वह सहज सामर्थ्य जिससे दूसरे को वश में किया जाता है; बल, ताक़त ।

energy : ऊर्जा; विशेषतः अन्तर्निहित या गुप्त शक्ति ।

force : बल; विशेषतः गति उत्पन्न करने या विरोध को जीतने के लिए प्रयुक्त होनेवाला बल ।

might : अत्यधिक तथा दुर्दम्य बल या शक्ति; पराक्रम ।

potency : अन्तःशक्ति; विशेषतः जो किसी बात की सिद्धि करती है ।

power : शक्ति; विशेषतः ऐसी योग्यता जो क्रियात्मक रूप मे अपना प्रभाव दिखाती हो ।

**Strenuous** *see* **Active.**

**Strict. Rigid. Rigorous. Stringent.**

strict : नियम, मान्यता आदि के ठीक अनुरूप होने या आचरण करने-वाला; पाबन्द, नियमनिष्ठ ।

rigid : अत्यन्त कठोर तथा अपरिवर्तनशील; परिदृढ़ ।

rigorous : कठोर और कठिनाइयों-भरा; सख़्त ।

stringent : कठोर और बन्धन लगानेवाला; आबद्धकारी ।

**Strife** *see* **Discord.**

**Strike** *see* **Hit.**

**Striking** *see* **Noticeable.**

**Stringent** *see* **Strict.**

**Strip. Bare. Denude. Divest.**

strip : वस्त्र खींच या फाड़कर नंगा कर देना, निर्वस्त्र करना ।

bare : आवरण से रहित करना; विशेषतः जिससे कोई चीज़ ढँकी न रहे ।

denude : नंगा करके खुला छोड़ देना ।

divest : धारण की हुई चीज़ से वियुक्त करना ।

**Strive** *see* **Try.**

**Strong. Stout. Sturdy. Tough.**

strong : बलवान, ताक़तवर; विशेषतः वशीभूत, पराजित या नष्ट न होनेवाला ।

stout : तगड़ा; विशेषतः निर्भीक और दृढ़-निश्चयी ।

sturdy : हट्टा-कट्टा; विशेषत: पूर्ण रूप से विकसित और मजबूत ।

tough : दुर्भेद्य ।

**Structure** *see* **Building.**

**Struggle** *see* **Conflict.**

**Struggle** *see* **Try.**

**Stubborn. Dogged. Obstinate. Pertinacious.**

stubborn : जो किसी भी प्रकार के परिवर्तन, स्वार्थ-साधन आदि का विरोध करता हो; अडिग ।

dogged : दृढ़निश्चयी और धुन का पक्का ।

obstinate : अपनी अतर्कपूर्ण बात पर अड़ा रहने और तर्क आदि को न माननेवाला; जिद्दी ।

pertinacious : जिसके आग्रह को लोग बुरा समझते हों; दुराग्रही ।

**Student** *see* **Pupil.**

**Study** *see* **Consider.**

**Stun** *see* **Shock.**

**Stupid. Dull. Retarded. Slow.**

stupid : ज्ञान की बात सुनकर जो भौंचक हो जाता हो, पर जिसकी समझ में कुछ आता न हो; मन्द-बुद्धि ।

dull : अनुद्योगी और तन्द्रालु; स्फूर्तिहीन, सुस्त ।

retarded : (अपने वर्ग के अन्यों से) पिछड़ा हुआ ।

slow : जिसकी गति शिथिल या धीमी हो; मन्द ।

**Stupid** *see* **Silly.**

**Stupor** *see* **Lethargy.**

**Sturdy** *see* **Strong.**

**Suave. Diplomatic. Politic. Urbane.**

suave : दूसरों से कुशलतापूर्वक व्यवहार करनेवाला; व्यवहारशील ।

diplomatic : चातुर्यपूर्वक व्यवहार करने और अपना उद्देश्य सिद्ध करनेवाला; कूटनीतिक, राजनयिक ।

politic : नगर-निवासियों का-सा और सुरुचिपूर्ण व्यवहार करनेवाला; भद्र, नागर ।

urbane : सभ्य और अनुभवी; सुसंस्कृत ।

**Subdue** *see* **Conquer.**

**Subject. Text. Theme.**

subject : वह सामग्री जिसके सम्बन्ध में विचार या विवेचन किया जाए; विषय ।

text : किसी मूल ग्रन्थ का अवतरण; पाठ ।

theme : साहित्यिक या कला की दृष्टि से विकसित किया हुआ विषय या तत्त्व; विषय-वस्तु ।

**Subjugate** *see* **Conquer.**

**Sublime** *see* **Splendid.**

**Succeed. Flourish. Prosper. Thrive.**

succeed : किसी कार्य या उद्देश्य में सफलता प्राप्त करना; सफल होना ।

flourish : पूर्ण शक्ति से विकसित होना; समृद्ध होना ।

prosper : फलना-फूलना; पनपना ।

thrive : बराबर समृद्ध होते चलना; समृद्धिशील होना ।

**Succeed** *see* **Follow.**

**Succession** *see* **Series.**

**Succinct** *see* **Concise.**

**Succour** *see* **Help.**

**Succumb** *see* **Yield.**

**Sudden. Abrupt. Impetuous. Precipitate.**

sudden : बहुत तेजी से तथा अप्रत्याशित रूप से होनेवाला; आकस्मिक ।

abrupt : सहसा तथा बिना पूर्व-सूचना के होनेवाला; एकाएक ।

impetuous : जल्दबाज और व्यग्र; प्रचंड ।

precipitate : उतावली-भरा और अनुचितशील; अंधाधुन्ध ।

**Sue** *see* **Appeal.**

**Suffer** *see* **Bear.**

**Suffering** *see* **Distress.**

**Sufficient. Adequate. Competent. Enough.**

sufficient : आवश्यकतानुरूप मात्रा में होनेवाला; पर्याप्त ।

adequate : अवसर, आवश्यकता के उपयुक्त या योग्य; समुचित ।

competent : सक्षम, समर्थ ।

enough : जिसमें आवश्यकता की पूर्ति सहज में हो जाय; काफ़ी ।

**Suggest. Hint. Imply. Insinuate. Intimate.**

suggest : दूसरे के ध्यान में जान-बूझकर कोई बात लाना या प्रस्ताव-रूप में रखना; सुझाना ।

hint : किसी संकेत द्वारा किन्तु अप्रत्यक्ष रूप से किसी बात की ओर किसी का ध्यान लाना; इंगित करना ।

imply : स्पष्ट रूप से न कहकर विवक्षा या ध्वनि के रूप में सूचित करना; ध्वनित करना ।

insinuate . वक्रोक्ति द्वारा सूचित करना ।

intimate : औपचारिक रूप से या अत्यन्त हल्के संकेत से सूचित करना ।

**Suitable** *see* **Fit.**

**Sulky** *see* **Sullen.**

**Sullen. Glum. Morose. Sulky. Surly.**

sullen : उदास और व्यग्र; खिन्नचित्त ।

glum : निराश और हतोत्साह; उदास ।

morose : असामाजिक और अमिलनसार; उदासवृत्ति ।

sulky : अप्रसन्न तथा असन्तुष्ट रहनेवाला; खिचखिचा ।

surly : रुखाई भरा या अक्खड़ ।

**Sum. Aggregate. Amount. Total.**

sum : संख्याओं या इकाइयों को जोड़ने से प्राप्त होनेवाला फल; योग, जोड़ ।

aggregate : किसी समूह या संकलन के तथ्यों, विषयों आदि की संख्या का सामूहिक परिमाण; समष्टि ।

amount : सम्बन्धित मात्राओं, मानों आदि का सामूहिक रूप: रकम, राशि ।

total : जितना कुल या पूरा हो; मीज़ान, कुल-जोड़ ।

**Summary** *see* **Abridgment.**

**Summit. Acme. Climax. Peak. Pinnacle.**

summit : किसी चीज का सबसे ऊँचा बिन्दु या स्तर; चोटी, शिखर ।

acme : वह बिन्दु जो किसी चीज़ की पूर्णता या चरमोत्कर्ष का सूचक हो (साहित्य में प्रयुक्त) ।

climax : शक्ति, आवेश अथवा किसी महत्त्वपूर्ण तथ्य का अन्तिम बिन्दु, पराकाष्ठा ।

peak : आस-पास की चोटियों या बिन्दुओं में से सबसे ऊँची चोटी या बिन्दु; शृंग।

pinnacle : ऐसी चोटी जिसका रास्ता अनियमित और घुमावदार हो।

**Summon** *see* **Call.**

**Superb** *see* **Splendid.**

**Supercilious** *see* **Proud.**

**Superficial. Shallow.**

superficial : जिसमें गम्भीरता, महत्त्व आदि न हो; थोथा, सतही।

shallow : जिसमें चारित्रिक या ज्ञान सम्बन्धी गम्भीरता न हो; छिछला।

**Supersede** *see* **Replace.**

**Supplant** *see* **Replace.**

**Supple** *see* **Elastic.**

**Supplicate** *see* **Appeal.**

**Supporter** *see* **Follower.**

**Sure. Certain. Confident. Positive.**

sure : संशयरहित; असंशय।

certain : जिसने अपनी धारणा किसी विशिष्ट आधार या साक्ष्य पर बनाई हो; निश्चित।

confident : जिसे अपने ऊपर या अपने निश्चय पर पूर्ण विश्वास हो; दृढ़विश्वास; दृढनिश्चय; विश्वस्त।

positive : दृढ़विश्वासी और कट्टर; सुनिश्चित।

**Surly** *see* **Sullen.**

**Surmise** *see* **Guess.**

**Surprise. Amaze. Astonish. Astound.**

surprise : किसी अप्रत्याशित या असाधारण बात से चकित होना; आश्चर्यचकित होना।

amaze : इस प्रकार चकित होना कि दिमाग चक्कर खाने लगे; चकराना।

astonish : किसी बात पर इतना अधिक चकित होना कि उस पर विश्वास ही न होता हो; विस्मित होना।

astound : इस प्रकार चकित होना कि कोई चीज स्वयं अपने को असाध्य प्रतीत होने लगे; भौंचक्का होना।

**Surrender. Relinquish. Resign. Yield.**

surrender : अधिकार छोड़ देना, हथियार डाल देना; विशेषत: अपनी हार या दूसरे की अधीनता स्वीकार कर लेना ।

relinquish : अधिकार में होनेवाली या आई हुई चीज को छोड़ देना; त्याग देना ।

yield : दबाव या प्रभाव में आकर छोड़ देना; झुकना ।

**Suspend** *see* **Adjourn.**

**Swagger** *see* **Boast.**

**Swarm** *see* **(i) Crowd, (ii) Group.**

**Sway** *see* **(i) Affect, (ii) Power.**

**Swift** *see* **Fast.**

**Swindle** *see* **Cheat.**

**Symmetry. Balance. Harmony. Proportion.**

symmetry : किसी चीज के आमने-सामने अंगों में होनेवाली पूर्ण संगति; सममिति ।

balance : जिसमें दो पक्षों का बल बराबर हो; संतुलन ।

harmony : अंगों, अवयवों आदि में होनेवाला ऐसा अनुपात जो सुख-दायक हो; समरसता ।

proportion : विभिन्न अवयवों के आकार-प्रकार रूप-रंग में होनेवाला ऐसा आनुपातिक सम्बन्ध जो सौन्दर्यवर्धक हो; समानुपात, ताल-मेल ।

**Sympathetic** *see* **Tender.**

**Sympathy** *see* **Pity.**

**Symptom** *see* **Sign.**

**Synopsis** *see* **Abridgment.**

**Synthetic** *see* **Artificial.**

**System** *see* **Method.**

**Systematic** *see* **Orderly.**

**Taint** *see* **Contaminate.**

**Take. Clutch. Grasp. Seize. Snatch.**

take : हाथ में लेना; ग्रहण करना ।

clutch : दबोचना या जकड़ लेना ।

grasp : जान और समझ लेना ।

seize : सहसा और बलात् ले लेना; अधिकृत करना, पकड़ लेना ।

snatch : बलात् छीन लेना; झपट्टा मारना ।

**Take** *see* **Receive.**

**Tale** *see* **Story.**

**Talent. Aptitude. Faculty. Genius. Knack.**

talent : ऐसी नैसर्गिक योग्यता जिससे कोई विशेष प्रयोजन सिद्ध न होता हो; प्रतिभा ।

aptitude : ऐसी योग्यता जिसके फलस्वरूप किसी विशेष कार्य में रुझान हो; अभिवृत्ति ।

faculty : ऐसी अर्जित या नैसर्गिक मानसिक शक्ति जिससे काम सरलता-पूर्वक होते है; मनःशक्ति ।

genius : (रचनात्मक और जन्मजात) प्रतिभा ।

knack : ऐसी अर्जित मानसिक शक्ति जिससे कोई काम कुशलतापूर्वक किया जाता हो; तत्परता ।

**Talk** *see* **Speech.**

**Talkative. Garrulous. Loquacious.**

talkative : जो रुचिपूर्वक बातें करने में लगा रहता हो; बातूनी ।

garrulous : जिसकी बातें खत्म ही न होती हों; बकवादी ।

loquacious : गप्पें हाँकने में मस्त; गप्पी ।

**Tall** *see* **High.**

**Tangible** *see* **Perceptible.**

**Tardy. Late. Overdue.**

tardy : नियत या अभिदिष्ट समय पर न आने या न होनेवाला; विलम्बित ।

late : उचित या उपयुक्त समय पर न आने या न होनेवाला; लेट, समयोत्तर ।

overdue : जिसके होने का समय निकल या बीत चुका हो; कालातीत ।

**Tarry** *see* **Stay.**

**Tart** *see* **Sour.**

**Taunt** *see* **Ridicule.**

**Tawdry** *see* **Gaudy.**

lean : जो स्थूल न हो; दुबला-पतला ।

slender : खूबसूरत और नाजुक-बदन; छरहरा ।

slight : आकार तथा स्थूलता के विचार से क्षुद्र ।

slim : दुबला-पतला और आकर्षणपूर्ण ।

**Thing** *see* **Affair.**

**Think. Cogitate. Deliberate. Reason. Reflect. Speculate.**

think : कोई विचार या निष्कर्ष मन में लाना; सोचना ।

cogitate : सोच में पड़ना ।

deliberate : सावधानी के साथ चिन्तन तथा विचार-विमर्श करके किसी निश्चय पर पहुँचना ।

reason : तर्कपूर्वक सम्बद्ध विचार के आधार पर किसी निष्कर्ष पर पहुँचने के लिए सोचना; सोच-विचार करना ।

reflect : किसी विषय पर जमकर और लगातार विचार करना; चिन्तन करना ।

speculate : साक्ष्य की कमी होने पर अधिक सम्भव कारण की खोज में लगना ।

**Thought.** *see* **Idea.**

**Thoughtful. Attentive. Considerate.**

thoughtful : दूसरे के सुख-सुभीते का ध्यान रखनेवाला; विचारवान् ।

attentive : जो सौजन्यपूर्वक दूसरों का पूरा-पूरा ध्यान रखता हो; सावधान ।

considerate : दूसरों के विचारों, अनुभूतियों आदि का आदर करनेवाला; विचारशील ।

**Thrash** *see* **Beat.**

**Threaten. Menace.**

threaten : भय प्रदर्शित करते हुए भयभीत करना; डराना ।

menace : उग्रतापूर्वक भय प्रदर्शित करना; धमकाना ।

**Thrifty. Economical. Frugal. Provident. Sparing.**

thrifty : कुशल व्यवस्था से बचत करनेवाला; मितव्ययी, किफ़ायतसार ।

economical : जो अपव्यय न होने दे; कम-खर्चीला ।

frugal : जो केवल आवश्यक कामों पर ही खर्च करता हो; अल्पव्ययी ।

provident : भावी आवश्यकताओं के लिए धन बचाकर रखनेवाला; अग्र-सोची।

sparing : जो नाम मात्र के व्यय से और कष्ट सहते हुए गुजारा कर रहा हो; सूम।

**Thrive** *see* **Succeed.**

**Throng** *see* **Crowd.**

**Throw** *see* **Toss.**

**Tidy** *see* **Neat.**

**Tie. Attach. Bind. Fasten.**

tie : एक चीज को दूसरी चीज़ के साथ रस्सी आदि से खींचकर बाँधना; कसना।

attach : दो चीजों को संयुक्त रखने के लिए साथ-साथ रखना या लगाना; जोड़ना।

bind : दो या अधिक चीज़ों को एक साथ कसना; बाँधना।

fasten : दृढ़तापूर्वक एक चीज़ को दूसरी चीज के साथ जोड़ना; जड़ना।

**Timely. Opportune. Seasonable.**

timely : उपयुक्त समय पर होनेवाला; सामयिक।

opportune : किसी अवसर के उपयुक्त; अवसरोपयुक्त।

seasonable : अपने मौसम में होनेवाला; मौसमी।

**Timid** *see* **Afraid.**

**Timorous** *see* **Afraid.**

**Tiny** *see* **Small.**

**Tired. Exhausted. Fagged. Fatigued. Weary.**

tired : थका हुआ।

exhausted : जो इतना अधिक थक गया हो कि उसका दम फूलने लगा हो।

fagged : घोर परिश्रम के कारण जो शिथिल-प्राय हो गया हो; मुरदा-सा।

fatigued : जो दिन-रात परिश्रम करता रहा हो तथा नींद, खाने-पीने की परवाह न करने के कारण शिथिल हो गया हो; थका-माँदा।

weary : थका हुआ और काम से उकताया हुआ।

**Titter** *see* **Laugh.**

**Token** *see* **Sign.**

**Tolerate** *see* **Bear.**

**Tone** *see* **Sound.**

**Tool** *see* **Implement.**

**Torment. Rack. Torture.**

torment : बार-बार कष्ट देना; सताना।

rack : शिकजे में फँसाना; ग्रसना।

torture : अत्यन्त तथा असह्य कष्ट देना; यन्त्रणा देना।

**Torment** *see* **Bait.**

**Torpor** *see* **Lethargy.**

**Torture** *see* **Torment.**

**Toss. Throw.**

toss : ऊपर की ओर कुछ जोर से फेंकना; उछालना।

throw : झोंके या झटके से दूर हटाना या डालना; फेंकना।

**Total** *see* **(i) Complete, (ii) Sum.**

**Touch** *see* **Affect.**

**Touching** *see* **Moving.**

**Touchstone** *see* **Standard.**

**Tough** *see* **String.**

**Tour** *see* **Trip.**

**Tow** *see* **Pull.**

**Towering** *see* **High.**

**Trace. Track. Vestige.**

trace : किसी के पैर का निशान; पदचिह्न।

track : किसी के चलने से बने हुए क्रमिक चिह्न, चरण-पथ।

vestige : बचे-खुचे चिह्न; शेष-चिह्न।

**Track** *see* **Trace.**

**Train** *sce* **Teach.**

**Trait** *see* **Quality.**

**Tramp** *see* **Vagrant.**

**Tranquil** *see* **Calm.**

**Transfer** *see* **(i) Change, (ii) Move.**

**Transient. Ephemeral. Momentary. Transitory.**

transient : छोटे जीवनवाला; अल्पकालिक ।

ephemeral : एक दिन के जीवनवाला; एकदिवसीय ।

momentary : क्षण-भर के जीवनवाला; क्षणिक ।

transitory : जो प्रकृतिश: नश्वर हो; अनित्य ।

**Transitory** *see* **Transient.**

**Translation. Paraphrase. Transliteration. Version.**

translation : एक भाषा से दूसरी भाषा में होनेवाला उल्था; अनुवाद ।

paraphrase : कोई स्वतन्त्र अनुवाद; रूपान्तर ।

transliteration : लिप्यन्तर करने की क्रिया; लिप्यन्तरण ।

version : किसी विशिष्ट व्यक्ति का किया हुआ अनुवाद ।

**Transliteration** *see* **Translation.**

**Transmit** *see* **Carry.**

**Transport** *see* **(i) Banish, (ii) Carry.**

**Transpose** *see* **Reverse.**

**Treasure** *see* **Appreciate.**

**Tremble** *see* **Shake.**

**Tremendous** *see* **Enormous**

**Trend** *see* **Tendency.**

**Trespass. Encroach. Infringe. Intrude. Invade.**

trespass . बलात् या अवैध रूप से दबा लेना; अतिचार करना ।

encroach : धीरे-धीरे या छिपे-छिपे दबा लेना; अतिक्रमण करना ।

infringe : कानून या सन्धि का उल्लंघन करते हुए किसी की चीज पर अधिकार करना; अतिलंघन करना ।

intrude : बिना आज्ञा के किसी के अधिक्षेत्र में प्रवेश करना ।

invade : प्रतिरोध करते हुए अनधिकार प्रवेश करना; चढ़ाई करना ।

**Trial. Experiment. Test.**

trial : किसी का अथवा उसके गुण या कार्य का स्वरूप जानने के लिए परखने की क्रिया या भाव; आजमाइश ।(विधिक क्षेत्र में: विचारणा) ।

experiment : कोई नई बात जानने के लिए की जानेवाली क्रिया या प्रदर्शन; प्रयोग ।

test : किसी के मान्य स्तर के योग्य होने की समर्थता जानने के लिए

की जानेवाली परीक्षा; जाँच ।

**Trial** *see* **Affliction.**

**Tribulation** *see* **Affliction.**

**Trick. Artifice. Manoeuvre. Ruse. Stratagem. Wile.**

trick : ऐसा कार्य जो कुशलता या धूर्ततापूर्वक दूसरे से चुहल करने या धोखा देने के लिए किया जाए; चालाकी ।

artifice : कुशलतापूर्वक सोची हुई कोई नई कारगर बात; तरकीब ।

manoeuvre : अपना उद्देश्य सिद्ध करने तथा परिस्थितियों से लाभ उठाने के लिए की जानेवाली बात; कपट-प्रयोग ।

ruse : बहाने के रूप में तथा अपनी मंशा छिपाये रखने के उद्देश्य से सोची हुई बात; चालबाजी ।

stratagem : विपक्षी को फँसाने या बुद्धि-कौशल से पराजित करने के लिए चली हुई चाल; कूट चाल ।

wile : फँसाने या बहकानेवाली सुन्दर बात; फ़रेब ।

**Trick** *see* **Cheat.**

**Tricky** *see* **Sly.**

**Trifling** *see* **Petty.**

**Trim** *see* **Neat.**

**Trip. Expedition. Journey. Pilgrimage. Tour. Voyage.**

trip : आमोद-प्रमोद के लिए की जानेवाली यात्रा; सैर ।

expedition : किसी विशेष उद्देश्य से कुछ लोगों द्वारा संघटित होकर की जानेवाली महत्त्वपूर्ण यात्रा; अभियान ।

journey : दूरवर्ती स्थान तक जाने की क्रिया; यात्रा, सफ़र ।

pilgrimage : तीर्थयात्रा ।

tour : जानकारी प्राप्त करने या जाँच-पड़ताल के उद्देश्य से अनेक स्थानों पर बारी-बारी से जाना; दौरा ।

voyage : समुद्र-यात्रा ।

**Triumph** *see* **Victory.**

**Trivial** *see* **Petty.**

**True. Actual. Real.**

true : आदर्श या मानक के अनुरूप; सत्य, प्रामाणिक ।

actual : जो अस्तित्व में हो या जिसकी सत्ता हो; वास्तविक ।

real : जो जैसा प्रतीत होता हो वस्तुतः वैसा ही होनेवाला; यथार्थ ।

**Trust** *see* **Belief.**

**Truth. Veracity. Verisimilitude. Verity.**

truth : सत्य होने की अवस्था या भाव; सत्यता ।

Veracity : सच्चाई; सत्यशीलता ।

verisimilitude : सत्य प्रतीत होने का आभास या संभावना; सत्याभास।

verity : वस्तुओं का तथ्यों या वास्तविकता के अनुरूप होना; यथार्थता ।

**Trustworthy** *see* **Reliable.**

**Trusty** *see* **Reliable.**

**Try. Attempt. Endeavour. Essay. Strive. Struggle.**

try : किसी काम में अपनी शक्ति लगाना; चेष्टा करना, कोशिश करना ।

attempt : ऐसा प्रयत्न जो विफल हुआ हो ।

endeavour : कष्टों को झेलते हुए तथा परिश्रमपूर्वक काम करते चलना; उद्योग करना ।

essay : कोई कार्य आरम्भ करना; हाथ डालना ।

strive : जी तोड़कर मेहनत या परिश्रम करना ।

struggle : सुविधा या मुक्ति पाने के लिए उग्रता तथा हिंसापूर्वक प्रयत्न करना; संघर्ष करना ।

**Tug** *see* **Pull.**

**Turgid** *see* **Bombastic.**

**Turn** *see* **Curve.**

**Twist** *see* **Curve.**

**Typical** *see* **Normal.**

**Unaffected** *see* **Sincere.**

**Unbecoming** *see* **Improper.**

**Unbeliever** *see* **Atheist.**

**Uncivil** *see* **Rude.**

**Uncommon** *see* **Rare.**

**Uneducated** *see* **Ignorant.**

**Uneven** *see* **Rough.**

**Unfeigned** *see* **Sincere.**

**Unfruitful** *see* **Infertile.**

| | | |
|---|---|---|
| **Uniform** | *see* | **Steady.** |
| **Union** | *see* | **Alliance.** |
| **Unique** | *see* | **Single.** |
| **Unite** | *see* | **Join.** |
| **Unruffled** | *see* | **Cool.** |
| **Unseemly** | *see* | **Improper.** |
| **Unsophisticated** | *see* | **Naive.** |
| **Unstable** | *see* | **Inconstant.** |
| **Untruthful** | *see* | **Dishonest.** |
| **Unusual** | *see* | **Rare.** |
| **Unwell** | *see* | **Ill.** |
| **Upbraid** | *see* | **Scold.** |
| **Uprising** | *see* | **Rebellion.** |
| **Uproar** | *see* | **Noise.** |
| **Urbane** | *see* | **Suave.** |

**Urge. Exhort. Importune. Press.**

urge : इस प्रकार अनुरोध करना जिससे कोई कुछ करने के लि उत्साहित हो; प्रेरित करना।

exhort : नसीहत करना; सीख देना।

importune : चिरौरी या मिन्नत करना।

press : दबाव डालना या बाध्य करना।

**Usage** *see* **Habit.**

**Use. Employ. Utilize.**

use : काम में लाना; प्रयुक्त या इस्तेमाल करना।

employ : जो खाली हो उसे काम पर लगाना; नियोजित करना।

utilize : लाभार्थ व्यवहार में लाना; उपयोग करना।

**Useless** *see* **Futile.**

**Usual. Accustomed. Customary. Habitual.**

usual : जैसा कि पहले बराबर या प्रायः होता रहा या होता आया हो; प्रायिक।

accustomed : उपयोग या व्यवहार के कारण जो परिचित-सा बन गया हो; अभ्यासगत।

customary : सामान्य रीति के अनुसार होनेवाला; रीतिगत ।

habitual : स्वभाव के अनुसार होनेवाला; यथास्वभाव ।

**Usual** *see* **Normal.**

**Utilize** *see* **Use.**

**Utter. Broach. Enunciate. Express. Voice.**

utter : कहना, कथन करना, उच्चरित करना ।

broach : विवाद आरम्भ करना ।

enunciate : प्रस्तुत या प्रतिपादित करना ।

express : प्रकट या स्पष्ट करना; व्यक्त करना ।

voice : आपत्ति या विरोध प्रदर्शित करना; आवाज उठाना ।

**Vacant** *see* **Empty.**

**Vacuous** *see* **Empty.**

**Vagabond** *see* **Vagrant.**

**Vagary** *see* **Caprice.**

**Vagrant. Tramp. Vagabond.**

vagrant : बिना उद्देश्य घूमने तथा जनसाधारण के लिए कंटक बननेवाला; आवारागर्द ।

tramp : (क) मारा-मारा फिरनेवाला, दर-दर की ठोकरें खानेवाला ।
(ख) कभी यहाँ और कभी वहाँ रहनेवाला; खानाबदोश ।

vagabond : स्वेच्छापूर्वक घूमता रहनेवाला; सैलानी, घुमंता ।

**Vague** *see* **Obscure.**

**Vain. Empty. Hollow. Idle.**

vain : जिसका कुछ अर्थ, मान या महत्त्व न हो; निरर्थक ।

empty : जो केवल ऊपर-ऊपर से ही सारवान प्रतीत हो; (वस्तुत:) सारहीन ।

hollow : जिसके अन्दर कुछ न हो; खोखला ।

idle : बे-सिर-पैर का; निकम्मा ।

**Vain** *see* **Futile.**

**Vainglory** *see* **Pride.**

**Valiant** *see* **Brave.**

**Valid. Cogent. Convincing. Sound. Telling.**

valid : जो काट्य न हो बल्कि तर्क, प्रमाण, तथ्य आदि के अनुकूल हो; मान्य ।

cogent : पूर्ण रूप से मान्य; निश्चय-स्वरूप ।

convincing : विरोध, सन्देह आदि का शमन करनेवाला; विश्वासोत्पादक ।

sound : जो तर्कसंगत तथा प्रमाणपूर्ण हो और जिसमें भूलें या त्रुटियाँ न हों; दृढ़ाधार ।

telling : अभीष्ट प्रभाव उत्पन्न करनेवाला; जोरदार ।

**Validation** *see* **Confirmation.**

**Valuable** *see* **Costly.**

**Value** *see* **Appreciate.**

**Vanish. Disappear. Fade.**

vanish : पूर्ण रूप से सहसा विलीन या नष्ट होना; तिरोधान होना ।

disappear : दृष्टि या दृष्टिपथ से सहसा या धीरे-धीरे ओझल होना; ग़ायब होना ।

fade : धीरे-धीरे झुरना या लुप्त होना; मुरझाना ।

**Vanity** *see* **Pride.**

**Vanquish** *see* **Conquer.**

**Vary** *see* **Change.**

**Veneration** *see* **(i) Awe, (ii) Reverence.**

**Vengeful** *see* **Vindictive.**

**Veracity** *see* **Truth.**

**Verbal** *see* **Oral.**

**Verification** *see* **Confirmation.**

**Verisimilitude** *see* **Truth.**

**Veritable** *see* **Authentic.**

**Verity** *see* **Truth.**

**Version** *see* **Translation.**

**Very** *see* **Same.**

**Vertical. Perpendicular. Plumb.**

vertical : सीधी खड़ी रेखा के रूप में होनेवाला; ऊर्ध्व ।

perpendicular : जो लम्ब के रूप में हो; लम्ब-रूप ।

plumb : साहुल द्वारा जाँचा हुआ; सीधा ।

**Vestige** *see* **Trace.**

**Vex** *see* **Annoy.**

**Vice** *see* **Fault.**

**Vicious. Iniquitous. Nefarious.**

vicious : भ्रष्ट, दूषित या पाप-भरा; अनैतिक।

iniquitous : अनैतिक तथा अधार्मिक; दुराचारपूर्ण ।

nefarious : जघन्य और निन्द्य; भ्रष्ट ।

**Victory. Conquest. Triumph.**

victory : प्रतिरोध, संघर्ष आदि में होनेवाली सफलता; जीत ।

conquest : ऐसी जीत जिसमें दूसरे को अपनी अधीनता में लाया गया हो; विजय ।

triumph : ऐसी जीत या सफलता जो आनन्दविभोर करनेवाली हो; जय ।

**View. Prospect. Scene. Scenery.**

view : वह घटना, स्थल या पदार्थ जो दृष्टि-क्षेत्र के अन्तर्गत हो; दृश्य ।

prospect : किसी विशेष कोण या बिन्दु से दिखाई पड़नेवाला दृश्य; परिदृश्य ।

scene : दृश्य; विशेषत: रंगमंचीय दृश्य ।

scenery : कोई प्राकृतिक या अंकित दृश्य या दृश्यावली; सीनरी ।

**View** *see* **See.**

**Vigilant** *see* **Watchful.**

**Vigorous** *see* **Active.**

**Vile** *see* **Base.**

**Vindicate** *see* **Pardon.**

**Vindictive. Revengeful. Spiteful. Vengeful.**

vindictive : बदले की भावना से युक्त; प्रतिशोधी ।

revengeful : जिसमें बदला लेने की उग्र भावना सदा जागरूक रहती हो; हिंसा-परायण, प्रतिशोध-परायण ।

spiteful : प्रतिशोध तथा द्वेष की भावना से भरा हुआ ।

vengeful : प्रतिहिंसा-परायण ।

**Virile** *see* **Male.**

**Virtuoso** *see* **Aesthete.**

**Virtuous** *see* **Chaste.**

**Virtuous** *see* **Moral.**

**Visitor. Caller. Guest.**

visitor : जो यों ही या किसी काम से किसी के यहाँ उससे मिलने के लिए आया हो; अभ्यागत ।

caller : औपचारिक रूप से या किसी कारबार के सिलसिले में मिलने के लिए आनेवाला व्यक्ति; मिलनेवाला ।

guest : अतिथि; विशेषत: जो किसी के यहाँ आकर टिका हो और जिसका सत्कार होता हो ।

**Vitalize** *see* **Animate.**

**Vituperate** *see* **Scold.**

**Voice** *see* **Utter.**

**Void** *see* **Empty.**

**Voluntary. Deliberate. Intentional. Wilful.**

voluntary : मात्र अपनी इच्छा से, विशेषत: बिना किसी दबाव के किया जानेवाला; ऐच्छिक ।

deliberate : सोच-विचार या जान-बूझकर किया जानेवाला ।

intentional : किसी निश्चित उद्देश्य से किया जानेवाला; साभिप्राय ।

wilful : मनमाना; अपनी इच्छा से, विशेषत: दूसरों की सलाह के बिना या विपरीत किया जानेवाला ।

**Voluptuous** *see* **Sensuous.**

**Voyage** *see* **Trip.**

**Vulgar** *see* **Common.**

**Wages. Fee. Pay. Salary. Stipend.**

wages : शारीरिक श्रम के लिए प्रतिदिन या प्रतिदिन के विचार से दिया जानेवाला पुरस्कार; मजदूरी ।

fee : किसी प्रकार की व्यावसायिक सेवा के लिए दिया जानेवाला धन; फीस, शुल्क ।

pay : मजदूरी या वेतन ।

salary : निश्चित पुरस्कार जो निश्चित अवधि पर सेवा-कार्य के निमित्त दिया जाता है; वेतन ।

stipend : नियमित रूप से मिलनेवाले वेतन, भत्ते, पेन्शन आदि का सूचक आदरपूर्ण शब्द; वजीफा, वृत्तिका ।

**Wail** *see* **Cry.**

**Wait** *see* **Stay.**

**Waken** *see* **Stir.**

**Want** *see* **Lack.**

**Warlike** *see* **Martial.**

**Warm** *see* **Tender.**

**Warn** *see* **Advise.**

**Wary** *see* **Careful.**

**Waste. Badlands. Desert. Wilderness.**

waste : परती भूमि; ऊसर ।

badlands : पहाड़ी ऊसर प्रदेश ।

desert : मरुभूमि, रेगिस्तान ।

wilderness : ऐसा निर्जन प्रदेश जहाँ कोई रास्ता भी न सूझता हो; वीरान ।

**Watchful. Vigilant. Wide-awake.**

watchful : जो देख-रेख कर रहा हो; चौकस ।

vigilant : जो अपने कर्तव्य के निर्वाह के लिए सक्रिय और सचेत हो; जागरूक ।

wide-awake : जो बाहरी परिस्थितियों के प्रति सावधान हो; सजग ।

**Wave. Breaker. Ripple. Roller.**

wave : लहर, तरंग ।

breaker : भीषण समुद्री लहर ।

ripple : अत्यन्त छोटी लहर; लहरी ।

roller : उत्ताल तरंग; हिलोर ।

**Way** *see* **Method.**

**Weakness** *see* **Fault.**

**Wealthy** *see* **Rich.**

**Weary** *see* **Tired.**

**Wedding** *see* **Marriage.**

**Wedlock** *see* **Marriage.**

**Weep** *see* **Cry.**
**Weigh** *see* **Consider.**
**Weight** *see* **Importance.**
**Weighty** *see* **Heavy.**
**Well-to-do** *see* **Rich.**

**Wet. Damp. Dank. Humid. Moist.**

wet : गीला; विशेषत: जो सूखा न हो।
damp : सील-भरा; सीला।
dank : गीला या भीगा हुआ; विशेषत: सर्द।
humid : आर्द्र; विशेषत: हवा में होनेवाली नमी की व्याप्ति का सूचक।
moist : नम; कुछ-कुछ गीला।

**Whim** *see* **Caprice.**
**Whimper** *see* **Cry.**
**Whip** *see* **Beat.**
**Whole** *see* **Complete.**
**Wicked** *see* **Bad.**
**Wide** *see* **Broad.**
**Wide-awake** *see* **Watchful.**
**Wilderness** *see* **Waste.**
**Wile** *see* **Trick.**
**Wilful** *see* **Voluntary.**

**Wind. Blast. Breeze. Gale. Gust. Zephyr.**

wind : वायु का वह अंश जिसका ज्ञान त्वगिन्द्रिय से होता है; पवन।
blast : हवा का तेज झोंका।
breeze : धीरे-धीरे (७ से ३८ मील प्रति घंटे) चलनेवाली हवा; समीर।
gale : तेज (३८ से ७५ मील प्रति घंटे) चलनेवाली हवा; वात्या।
gust : हवा का हलका झोंका।
zephyr : मधुर, मन्द समीर।

**Wisdom** *see* **Information.**

**Wise. Judicious. Prudent. Sage.**

wise : ऐसा अनुभवी व्यक्ति जो अपने अनुभव-ज्ञान से दूसरे से योग्यता-

